[कामरेड राम प्यारा]

मैं इसके दो फिकरे पढ़ कर सुनाता हूँ—

"The Bill is basically on wrong lines because on the one hand it partially deprives other States from milk and partially deprives the Haryana people from their livelihood and on the other hand gives ample scope for corruption. The more restrictions in a particular trade cause more corruption.

If Punjab expects to meet its certain requirements from other States, it will have to accommodate other States in the export of items which are in abundance in Punjab. Punjab is exporting a number of Industrial articles and Government is giving facilities to the exporters—industrialists. But in this case of export of cattle Government is imposing a number of restrictions."

चेयरमैन साहिब, यह डाइसैंटिंग नोट तो काफी लम्बा है, लेकिन बिल के पढ़ने से पहली बात जो नज़र आती है वह यह है कि गवर्नमेंट यहां से डंगर बहुत कम बाहर भेजना चाहती है। और इसका मतलब गवर्नमेंट यह निकालती है कि पंजाब में डंगरों की क्वांटिटी कम न हो जाए। इसमें क्वांटिटी का चर्चा तो है लेकिन क्वालिटी का चर्चा नहीं है। और है भी तो बहुत कम। जब हम क्वांटिटी की तरफ भागते हैं तो यकीनन हमारा स्टैंडर्ड कम या नीचा हो जाता है। डंगर भेजने के ऊपर पाबन्दी जो लग रही है इसका मतलब यह है कि हम कुरप्शन को शुरू कर रहे हैं। चेयरमैन साहब, बात साफ है कि— the State is already corrupt and in a number of cases we have expressed our loyalty towards proved corrupts. जब हमारी हालत यह है तो हमें थोड़ा सा संभलना होगा। कैटल प्रिज़र्वेशन के दो मकासद हैं। एक तो यह कि डंगरों को प्रिज़र्व करेंगे, और दूसरा यह कि जानवरों के ज़रिए पंजाब के लोगों को ज्यादा से ज्यादा दूध दिया जाएगा।

चेयरमैन साहिब, हमारे यहां गेहूँ, चावल, चना, आलू बहुत पैदा होता है और इन कमोडिटीज़ को हमें बाहर भेजना पड़ता है। अगर गवर्नमेंट यह चाहे कि इनका बाहर जाना बन्द हो जाए तो यह एकदम सस्ती हो जाएंगी और जो यह चर्चा रोज़ मचा रहता है कि अनाज महंगा हो गया, अनाज महंगा हो गया है, यह बन्द हो जाएगा। पंजाब में यह शोर नहीं मचेगा। लेकिन गवर्नमेंट कहती है कि गवर्नमेंट मजबूर है, उसे यह चीज़ें बाहर भेजनी ही पड़ती हैं। सही, यह किसी हद तक ठीक है, लेकिन अभी दूध के बारे में तो कोई पाबन्दी सैंट्रल गवर्नमेंट ने नहीं लगाई फिर क्यों ऐक्सपोर्ट की तैयारी की जा रही है। और अभी क्या, अभी यह भी हो सकता है कि सैंट्रल गवर्नमेंट ऐप्रूव न करे तो पंजाब गवर्नमेंट को अपना रवैया बदलना पड़ेगा। असली बात जो मैं कहना चाहता हूँ वह यह है कि पंजाब में दूध महंगा नहीं होना चाहिए।

जहां तक बाहर न भेजने का सवाल है मैं समझता हूँ कि जो डंगरों का ही व्यापार कर रहे हैं उनको रोज़गार बन्द करना पड़ जाएगा और परमिट सिस्टम जो

जारी कर रहे हैं उसके नतायज साफ हैं। परमिट उन्हीं लोगों को मिलेंगे जो चाय पिला सकते हैं, जो सेवा कर सकते हैं। और देखने में यह आया है कि जहां जहां परमिट देने शुरू किये जाते हैं, वहां वहां गरीब आदमी इलिमीनेट हो जाते हैं। उसकी जगह बड़ा आदमी लेता जाता है और लोन, ग्रांट्स के तौर पर इनसेंटिव्ज़ देने की जो भी स्कीम होती है उसे बड़े आदमी ग्रेब कर लेते हैं। चेयरमेन साहिब, आपके नोटिस में भी यह बात है कि पिछले 5–7 सालों में पंजाब गवर्नमेंट ने इंडस्ट्रीज़ एस्टैबलिश करने के लिये कदम उठाए, और नतीजा यह हुआ कि सिर्फ 5 या 7 आदमी ऐसे हैं कि इंडस्ट्रीज़ का मुनाफा उन के हाथ में आ गया और एक्युमुलेशन आफ वैलथ हो जाने के सबब से आज वह इस हालत में हैं कि जिसको देखो उसी का ईमान खरीदने के लिये तैयार हैं। यह तो सभी जानते हैं कि क्या हो रहा है ? अगर सेल्ज़ टैक्स वाला गया इन के पास तो वही पीटा गया, इनकम टैक्स वाला गया तो वह पीटा गया और अगर असिस्टेंट रजिस्ट्रार ने लिख दिया कि इनका रवैया ठीक नहीं है या यह इंडस्ट्री जैन्विन नहीं तो उसको भी वैसा करने से रोक दिया गया। जहां तक इस बिल का ताल्लुक है हमें देखना यह है कि हमारे बच्चों को दूध किस तरह से मिले। और बाहर से चूंकि हमें चीज़ें मंगानी पड़ती हैं इसलिये यह भी देखना ज़रूरी है कि उन के साथ हम क्या सम्बन्ध रखें। अगर गवर्नमेंट चाहती है कि हमारे यहां दूध ज्यादा हो तो उसे यह करना होगा कि लोन ज्यादा बढ़ाए और यह देखे कि वह लोन कहां कहां दिया जाए। कोई अगर एक गाए या भैंस लेना चाहता हो तो उसको पाँच या सात सौ रुपया दिया जाए। इससे हमारी स्टेट में दूध बढ़ेगा और जो लोग बेरोज़गार हैं उनको रोज़गार मिलेगा और फिर हम मिल्क पैसचराइजिंग और मिल्क पाऊडर की फैक्टिरियां भी लगा सकते हैं, मक्खन पनीर और घी भी हो सकता है। लेकिन अगर हम मवेशियों की गिनती बढ़ाने की तरफ चलते रहें और क्वालिटी का ख्याल न करें तो जैसे कि मंगल सेन ने और चौधरी रणबीर सिंह ने फरमाया है कि डंगर ज़िबह होते हैं ऐसी शिकायतें आती रहेंगी लेकिन, चेयरमैन साहिब, कोई ऐसा इन्सान नहीं हो सकता, चाहे वह कितना ही फनैटिक हो, जो एक हज़ार रुपये की गाए को ज़िबह करके चार सौ रुपये का गोश्त बेचना पसंद करे। पशु ज़िबह उस वक्त किया जाता है जब दूध से सिर्फ सौ रुपया आ सकता हो और गोश्त से तीन सौ रुपया आ सकता हो। इसलिए अगर गाए और भैंस ज्यादा दूध देने वाली हों तो वह ज़िबह भी नहीं होतीं। अब कहते हैं कि रैस्ट्रिक्शन लगाई है बाहिर भेजने पर। क्या अच्छा होता अगर यह रैस्ट्रिक्शन इस तरीके से लगाई जाती कि जो गाए भैंस पांच सेर से कम दूध वाली होगी उस आदमी की पूछ ताछ होगी। ऐसा करने से लाज़मी तौर पर मवैशियों की क्वालिटी इम्प्रूव होती और हम इस बिल की हिमायत करते। लेकिन अब रैस्ट्रिक्शन यह है कि कोई पशु बाहिर न ले जाए, रैस्ट्रिक्शन यह है कि उसकी रजिस्ट्रेशन करवाए, रैस्ट्रिक्शन यह है कि उसके ऊपर स्टैम्पिंग होगी। मैं वाज़े करना चाहता हूँ कि पंजाब से कुछ अरसा हुआ झोटे बाहिर जाते थे और उनकी स्टैम्पिंग में बहुत हेरा फेरी की जाती थी। स्टैम्पिंग अगर 50 की की जाती थी तो रजिस्टर

[कामरेड राम प्यारा]

में सिर्फ 30 ही एंटर किये जाते थे । इस तरीके से पैसे वह लोग खा जाते थे और कुरप्शन होती थी । इससे साफ जाहिर है कि जितनी पाबंदी होती है उतनी ही कुरप्शन फैलती है । इसके अलावा, चैयरमैन साहिब, जो डंगर बाहिर जाते हैं उनको वापिस लाने के लिये सरकार ने कोई प्रोवीजन नहीं रखा । क्या अच्छा होता कि जिस स्टेट में डंगर जाते हों उन के साथ एग्रीमेंट होता कि वह उन्हें वापिस पहुंचायेंगे । इससे डंगरों की नस्ल बनी रहती और क्वालिटी इम्प्रूव होती । लेकिन यह चीज़ इस बिल में नज़र नहीं आती । हिन्दुस्तान में कई सूबों में जहां बड़े-बड़े इण्डस्ट्रियल सैंटर बन गए हैं, मिसाल के तौर पर रूड़केला और दुर्गापुर वगैरा जो हैं, वहां पर पंजाबियों ने जा कर डैरियां खोली हुई हैं और वह अपनी रोज़ी कमाते हैं। जहां पर ऐसे इंडस्ट्रियल सैंटर हैं वहां लोगों को दूध की भी जरूरत है । तो वहां पर जो फैक्टरीज़ हैं उन से हम माल की उम्मीद करते हैं। वह जो माल तैयार करते हैं उसका रा मैटीरियल वहां पर नहीं होता वह बाहिर से जाता है । अगर रा मैटीरियल पर ही पाबंदी लगा दी जाए तो फिर फैक्टिरयां बंद होने का डर है । इसलिये वहां पर उन्हें सब चीज़ें मुहैया होनी चाहिएं । इस लिये हमें रीयलिस्टिक व्यू लेना चाहिए और पाबंदी लगाने की बजाए डंगरों की क्वालिटी इम्प्रूव करनी चाहिए ताकि पंजाब को दूध ज्यादा मिले ।हो सकता है कि पंजाबी रिजन के कुछ जिलों से डंगर ज्यादा बाहिर जाते हों लेकिन जहां तक गुड़गांवा, करनाल रोहतक और हिसार का ताल्लुक है वहां से न सिर्फ बहुत सारे डंगर ही बाहिर भेजे जाते हैं बल्कि दूध भी बहुत सा बाहिर जाता है । अगर हम ने डंगरों पर पाबंदी लगानी है तो हमारे हिस्से वहां पर सेवा ही सेवा रह जाएगी क्योंकि दूध बाहिर भेजने पर तो कोई पाबंदी नहीं। अभी तक वहां पर एक आध डेरी के अलावा कोई पैस्चोराइजिंग फैक्टरी या मिल्क पाऊडर फैक्टरी नहीं लगी । सैंट्रल गवर्नमेंट की तरफ से डेरी रिसर्च इन्स्टीच्यूट वालों ने एक फैक्टरी वहां मिल्क पाऊडर और घी वगैरा की लगाई है लेकिन अपने दूध से उनका काम पूरा नहीं होता, इसलिये उनको इर्द-गिर्द से दूध इकट्ठा करके काम चलाना पड़ता है । चौधरी रणबीर सिंह जी फरमाते हैं कि पंजाबी रिजन वालों की आबादी ज्यादा है इसलिये वह बड़े भाई हैं और हिन्दी रिजन की आबादी कम होने के नाते हम छोटे भाई के समान हैं इसलिये हमें कुछ रियायत मिलनी चाहिए । यह मैं समझता हूँ कि भीख मांगने वाली बात हैं। असल बात यह है कि यह लोग खुद हिम्मत नहीं करने वाले हैं। दरअसल हमें मैरिट देखना चाहिए, चाहे करनाल की बात हो, लुधियाना हो या रोहतक हो, मैरिट के लिहाज से जिसके हकमें बात हो वह ठीक है । तो, चेयरमैन साहिब, यह पांच चार ऐसी बातें हैं जिनसे हमने बहुत ज्यादा फायदा नहीं उठाया । एक बात और है जो गवर्नमेंट ने इनकारपोरेट नहीं की । वह यह है कि सरकार को इस व्यापार को ऐसे तरीके से रैगुलराइज़ करना चाहिए कि पंजाब गवर्नमेंट को सेल्ज़ टैक्स मिले। अगर पंजाब सरकार को सेल्ज़ टैक्स मिलता है तो यकीनन सैंट्रल गवर्नमेंट को इन्कम टैक्स भी मिलेगा । यह व्यापार अगर रैगुलेट कर दिया जाए तो उससे स्टेट की

इकोनामक कंडीशन बेहतर हो सकती है । इसलिये गवर्नमैंट को इस बात की तरफ ध्यान देना चाहिए । मैं ज्यादा न कहता हुआ सिर्फ इतना ही कहूंगा कि गवर्नमेंट इस स्टेज पर इस बिल को वापस ले ले क्योंकि इससे फायदे बहुत कम नजर आ रहे हैं और नुकसान ज्यादा नजर आते हैं। पंजाब सरकार म सैंट्रल गवर्नमेंट के डिसप्लैयर को इनकार करनें की हिम्मत नहीं । अगर इनमें हिम्मत होती तो जो जमना पर यू.पी. वालों ने बंध बांध लिया है उनको यह रोकते । वह बंध लगने से पंजाब को बहुत नुकसान उठाना पड़ रहा है, जी.टी. रोड खराब हो गई है और हर साल फ्लड्ज़ आते हैं। वह स्पर और बंध जो उन्होंने बांधा है वह नैचुरल फिनामिना के उलट है । इसलिये पेशतर इसके कि सैंट्रल गवर्नमेंट इसका इशारा करे हम चाहते हैं कि पंजाब सरकार खुद ही इसके बारे में कुछ सोचे ।

*(Deputy Speaker in the Chair)*

सब से अहम बात तो यह है कि आप इण्डस्ट्री डिपार्टमेंट की डिसपोज़ल पर दिल खोल कर रुपया रखें और छोटे छोटे गरीब आदमियों को जो दो-चार डंगर रखने वाले हैं लोन्ज़ दें । इनाम भी देने हैं तो क्वालिटी के ऊपर इनाम दें, क्वांटिटी के ऊपर न दें, जो डंगर ज्यादा दूध देता है उसे इनाम दें । यह जो छोटे लोग हैं यह रुपये की तंगी की वजह से जरूरत पड़ने पर, किसी बच्चे की शादी आ गई, तो बेच कर काम चलाते हैं। अब यह परमिट सिस्टम चलाने का नतीजा यह होगा कि ऐसे लोग जो गरीब बड़ी मुश्किल से एक-दो डंगर रखते हैं ज़रूरत पड़ने पर इन बड़े-बड़े व्यापारियों को या बड़े ज़मींदारों को सस्ते भाव पर भी बेचने पर मजबूर होंगे और वह बड़ आदमी फिर आगे फायदा उठाएंगे जिस तरह कि हमने पानीपत में होते देखा है । वहां कम्बल और सूती माल तैयार होता है। जब उस माल के बिकने का मौसम नहीं होता है तो बड़े बड़े सरमायदार उनकी मजबूरियों का फायदा उठा कर एक दो खड्डी वालों का लगे भाव माल खरीद लेते हैं (घंटी) और उन के पल्ले मज़दूरी भी नहीं पड़ती है। लेकिन वह फायदा उठाते हैं। इसलिय मैं कहना चाहता हूँ कि यह परमिट सिस्टम एक दो डंगरों वालों के लिये नहीं होना चाहिए । इससे तो बड़े-बड़े आदमियों को ही फायदा होगा और गरीब पिस जायेंगे। हमारे हरयाना के चार पांच जिले हैं जहां पर जब फ्लडज़ आते हैं तो लोगों का मवेशियों पर ही गुजारा होता है । (घंटी) मैं चाहता हूँ कि गवर्नमेंट इस बिल को इस वक्त वापस ले ले और इस पर फिर सोच विचार करने के बाद एसी चीज़ लाए जिस से लोगों को भी फायदा हो, स्टेट को फायदा हो और बाहर वाले भी नाराज़ न हों ।

**पंडित रामधारी गौड़** (गोहाना) : यह जो बिल हाउस के सामने आया है मैं तो इसे कैटल प्रिज़र्वेशन बिल नहीं कहूंगा बल्कि मैं इसे आम लोगों की सेहत प्रिज़र्व करने वाला बिल कहुँगा । आप सब जानते हैं कि अब ऐसे हालात हो गए हैं कि जहां पहले देहात में दूध और घी मिलता था वहां अब चाय आ गई है । अब देहात में बच्चों पर वह जवानी नहीं आनी है और आए भी कैसे !

[पंडित रामधारी गौड़]

न खाने के लिय घी मिलता है और न पीन के लिये दूध मिलता है । दूध घी कहां से आए जब कि अच्छे नसली पशु व्यापारी यू.पी. की तरफ ले जाते हैं जो वहां से फिर वापस नहीं आते । वहां उनको ऐसी वैसी खुराक मिलती है जिसकी वजह से वह एक सूए के बाद ही खत्म हो जाते हैं और उसके बाद सलाटर-हाउस में जाकर कट जाते हैं । वह भी वक्त था जब हरयाना में दूध घी की नदियां बहती थीं लेकिन आज मेहमान भी आ जाए तो उसे चाय का पानी मिलता है । इसकी वजह यह है कि लोग तंगी की वजह से या लालच में आ कर अपने पशु बेचते हैं और इस तरह व्यापारी लोग अच्छे नसली पशुओं को बाहर ले जा कर बेच कर भारी मुनाफा कमाते हैं, उसका नतीजा यह हो रहा है कि जिस डालडा घी को खाना लोग गुनाह समझते थे वह अब घर घर में पहुंच गया है और उसने खालस देसी घी की जगह ले ली है, जिससे लोगों की सेहत खराब हो गई है और बच्चों पर अब वह नूर और जवानी आनी बंद हो गई है । मैं तो इस सरकार को बधाई देता हूँ कि न सिर्फ जानवरों की नसल को बचाने के लिये बल्कि हमारी अपनी नसल को बचाने के लिये ऐसा बिल सदन में लाई है । किसी भाई ने कहा कि इससे ज़मींदार को नुकसान पहुंचेगा लेकिन मैं कहता हूँ कि उसे किसी और ढंग से फायदा पहुंचाया जा सकता है । अपनी नसल तबाह करके तो किसी को फायदा पहुंचाने की बात नहीं करनी चाहिए । आप यह कर सकते हैं कि जिसका पशु इतना दूध देगा उसे इतना वज़ीफ़ा दिया जाएगा । आप 50 रुपये जानवर भी वज़ीफा दे दें तो भी मैं एतराज़ नहीं करता लेकिन अपनी नसल को खतरे में डालने वाली बात नहीं करनी चाहिए । जब गवर्नमेंट की तरफ से उनको इमदाद मिलेगी, वज़ीफ़े मिलेंगे तो वह खुद अपने अच्छे नसली पशुओं को नहीं बेचेंगे । कोई भाई यह कहते हैं कि अगर हम ऐसी पाबंदी लगायेंगे तो बाहर के सूबों से हमें चीजें नहीं आएंगी, इसमें किसी चीज के आने या न आने का सवाल नहीं है बल्कि इसमें तो नसल को बनाने और उसे प्रिज़र्व करने का सवाल है । पहले देहात से कोई हस्पताल में नहीं जाता था और न किसी दवाई का नाम जानता था और न कभी किसी ने टी.बी. का नाम देहात में सुना था लेकिन अब आप देखें हस्पताल देहात वालों से भरे पड़े हैं और टी.बी. के जितने हस्पताल हैं उनमें ज्यादा तादाद में देहाती ही मिलेंगे । इसकी वजह यह है कि जो ताकत की चीज़ें घी दूध था जिसकी वजह से देहाती मज़बूत होते थे वह वहां नहीं रहा है । मुझे याद है कि किस तरह सावन भादों के महीने में जवान लोग घी दूध खा पी कर डंटर पेलते थे और कसरत करके कुश्तियां लड़ते थे । लेकिन आज वह सब कुछ खत्म हो गया है क्योंकि मज़बूती नहीं रही है और मज़बूती कैसे रहे जब खाने के लिये डालडा घी मिलता है और पीने के लिये चाय मिलती है । अगर आप अब भी इस तरफ ध्यान नहीं देंगे और नसली पशुओं को बाहर जाने से पाबन्दी लगाने की बात नहीं करेंगे तो फिर यही होगा कि आपको हस्पताल और टी.बी. के हस्पताल खोलने पड़ेंगे और कुछ नहीं होगा । इसलिये मैं कहता हूँ कि यह पाबंदी लगनी चाहिये ।

यह बिल निहायत अच्छा है । कई भाई कहते हैं कि पहले भी तो मवेशी जाते थे लेकिन में कहना चाहता हूँ कि अब ठेलों वाले............

**उपाध्यक्षा :** क्या आप इस बिल का समर्थन कर रहे हैं या विरोध ? (Is the hon. Member supporting or opposing this Bill ?)

**पंडित रामधारी गौड़ :** मैं तो इसका समर्थन कर रहा हूँ । मैं यह कह रहा था कि अब तो व्यापारी लोग तमाम अच्छे अच्छे नसली पशुओं को ठेलों में भर कर और रेल गाड़ियों के ज़रिए बम्बई कलकत्ता में ले जाकर बेच देते हैं। हमारे हां ऐसी ऐसी गाएं भैंसें थी जिनके नीचे 20/25 सेर तक दूध होता था लेकिन वह तमाम नसली पशु खत्म होते जा रहे हैं और अब तो यह हाल है कि 16/20 गांव में कहीं एक आध ऐसी भैंस मिलेगी जो इतना दूध देती हो । 14-15 सेर दूध देने वाली भैंसें भी बड़ी मुश्किल से मिलेंगी । तो मैं यह कहना चाहता हूँ कि अगर यह बिल पास न किया गया तो ऐसा वक्त जल्दी ही आने वाला है जब दूध घी दवाईयों की तरह शीशियों में बंद होकर कैमिस्टों की दुकान पर ही मिल सकेगा और दूध घी दवाई बन कर ही रह जाएगा । इसलिये मैं अर्ज करता हूँ कि सारे सदन को इस बिल को वैलकम करना चाहिए । क्योंकि यह बिल कैटल को प्रिज़र्व करने के लिये ही नहीं है बल्कि यह तो हमारी अपनी आने वाली नसल को प्रिजर्व करने का बिल है । चौधरी रणवीर सिंह जी कहते हैं कि इससे पंजाब को नुकसान होगा । वह खुद तो यू. पी. में जाकर बस गये हैं। उन्होंने वहां अपना एक बड़ा भारी फार्म भी बना लिया है। उनका रिश्ता तो पंजाब से इतना ही है कि रोहतक से चुनाव लड़ लें वरना वहां यू.पी. में उन्होंने हजारों एकड़ ज़मीन का फार्म बना लिया है और अब वहां आबाद हो जायेंगे इसलिये वह तो इस पाबंदी के हक में हो ही नहीं सकते क्योंकि अब उनकी दिलचस्पी पंजाब से नहीं, यू. पी. से है । वह तो यहां आए ही इसलिये हैं कि कनवैंसिंग करके कम से कम भैंस पर से पाबंदी हटवा देंगे । इसी लिये वह ज़ोर दे रहे हैं कि गाए पर पाबंदी रहने दो लेकिन भैंस पर से हटा दो । मैं कहता हूँ कि गाए और भैंस तो एक ही बात है, बल्कि भैंस पर पाबंदी लगाना तो बहुत जरूरी है ; क्योंकि भैंस ही ऐसी है जो 14-15 सेर दूध देने वाली मिलती है, गाए तो दो तीन सेर दूध देने वाली ही मिलती है । इसमें अकेली गाए का सवाल नहीं है । भैंस और गाए दोनों पर पाबंदी लगनी चाहिए वरना हम बाद में पछतायेंगे क्योंकि फिर तो दूध घी दवाई की तरह बंद शीशियों में ही मिलेगा । मुझे उम्मीद है कि सदन इस बिल को पास करेगा ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ** (ਮਲੌਟ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਵਕਤ ਨਾ ਲੈਂਦਾ ਹੋਇਆ ਦੋ ਚਾਰ ਮਿੰਟ ਹੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਤੋਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰ ਰਹੇ ਸੀ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਿਹਤ ਨੂੰ ਬਹਾਲ ਕਰਨ ਲਈ ਅਤੇ ਸਾਡੀ ਵੈਲਥ ਜੋ 22-22 ਸੇਰ ਦੁਧ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਪਸ਼ੂ ਸੀ ਅਤੇ ਜੋ ਬੰਬਈ ਤੇ ਕਲਕੱਤੇ ਵਿਚ ਦੁਧ ਦੇਣ ਤੋਂ ਹਟਣ ਬਾਦ ਮਾਸ ਵਜੋਂ 8 ਆਨੇ ਸੇਰ ਵਿਕਦੀ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਬਚਾਉਣ ਲਈ

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ]

ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬਿਲ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਬੜੀ ਲੋੜ ਸੀ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹਨਾਂ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਪਸ਼ੂ ਧਨ ਤੇ ਸਿਹਤ ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਨੂੰ ਬਚਾਉਣ ਲਈ ਇਹ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਨੂੰ ਜਨਸੰਘ ਦੇ ਇਕ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਦੇ ਮੂੰਹੋਂ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨੀ ਹੋਈ ਹੈ। ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਉਤੇ ਕੜੀ ਰੋਕ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਹਾਲ ਹੈ ਕਿ ਦੁਧ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਪਸ਼ੂ ਕਲਕੱਤੇ, ਬੰਬਈ ਵਿਚ ਕੁਝ ਚਿਰ ਹੀ ਦੁਧ ਦੇਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਬੁਚੜਖ਼ਾਨੇ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਤੋਂ ਪਸ਼ੂਆਂ ਦੀ ਚੰਗੀ ਨਸਲ ਖਤਮ ਹੁੰਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਇਥੇ 1000 ਰੁਪਿਆ ਕਿਸੇ ਪਸ਼ੂ ਦਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਬਾਹਰ ਉਸ ਨੂੰ 1200 ਰੁਪਏ ਮਿਲ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਆਰਥਕ ਪੁਜ਼ੀਸ਼ਨ ਨੂੰ ਨੁਕਸ਼ਾਨ ਜ਼ਰੂਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜਨਤਾ ਦੀ ਸਿਹਤ ਦੁਧ ਘਟ ਮਿਲਣ ਨਾਲ ਖਰਾਬ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਮੈਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀਆਂ ਦਾ ਪੈਸੇ ਦੇ ਨਾਲ ਕੋਈ ਪਿਆਰ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਪੰਜਾਬੀ ਆਪਣੀ ਸਿਹਤ ਅਤੇ ਦੁਧ ਦੇ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਹਿੰਦੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਭੈਂਸ ਉਤੇ ਪਾਬੰਦੀ ਨਾ ਲਾਉਣ ਦੀ ਸ਼ਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਭੈਂਸਾਂ ਸਾਰੇ ਦੁਧ ਦਾ 3/4 ਹਿਸਾ ਦਿੰਦੀਆਂ ਹਨ, ਅਗਰ ਉਹਨਾਂ ਨੂੰ ਬਾਹਰ ਭੇਜਣ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇ ਦਿਤੀ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਾਰੀ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਮੁਕੰਮਲ ਤੌਰ ਤੇ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਇਸ ਲਈ ਜੋ ਕੁਝ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਪਾਸ ਕਰਕੇ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਭੇਜਿਆ ਹੈ ਉਹ ਮੰਨ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਗਰ ਕੋਈ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇਣੀ ਹੈ ਤਾਂ 4, 5 ਸੂਏ ਦੇ ਬਾਅਦ ਭੇਜਣ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਤਾਕਿ ਇਥੇ ਚੰਗੀ ਨਸਲ ਕਾਇਮ ਰਹਿ ਸਕੇ।

ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਨਸੈਮੀਨੇਸ਼ਨ ਸੈਂਟਰ ਹਰ ਬਲਾਕ ਵਿਚ ਖੋਲ੍ਹਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਤਾਕਿ 500 ਰੁਪਏ ਵਾਲੇ ਪਸ਼ੂ ਦੀ ਬਜਾਏ 1500 ਰੁਪਏ ਵਾਲੇ ਪਸ਼ੂ ਤੇ ਵਧੀਆ ਨਸਲ ਦੇ ਪੈਦਾ ਕੀਤੇ ਜਾ ਸਕੇ। 5, 7 ਸੇਰ ਦੁਧ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਪਸ਼ੂ ਪੈਦਾ ਨਾ ਹੋਣ ਬਲਕਿ ਉਸ ਦੀ ਬਜਾਏ 20 ਸੇਰ ਦੁਧ ਦੇਣ ਵਾਲੀ ਨਸਲ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕੇ। ਆਵਾਰਾ ਪਸ਼ੂਆਂ ਨੂੰ ਫੜਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਮੁਹਿਮ ਚਲਾਕੇ ਨਿਕੰਮੇ ਸਾਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖੱਸੀ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਨਿਕੰਮੀ ਨਸਲ ਪੈਦਾ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਵਿਚਾਰ ਹੋਈ ਸੀ, ਉਸ ਬਾਰੇ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਟਰੇ ਕੈਟਲ ਨੂੰ ਫੜਨ ਲਈ ਬੰਦੂਕਾਂ ਮੰਗਵਾਈਆਂ ਜਾਣ ਅਤੇ ਗੋਲੀਆਂ ਵਿਚ ਮੈਂਗੀ ਦਵਾਈ ਪਾਈ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਦਵਾਰਾ ਫਾਇਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਸਟਰੇ ਕੈਟਲ ਬੇਹੋਸ਼ ਹੋ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਹਨਾਂ ਨੂੰ ਫੜ ਕੇ ਐਸੇ ਜੰਗਲ ਵਿਚ ਛਡਿਆ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਉਹਨਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਕਿਤੇ ਰਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਖੇਤੀ ਬਰਬਾਦ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੈਟਲ ਪ੍ਰਿਜ਼ਰਵੇਸ਼ਨ ਲਈ ਤਾਂ ਇਹ ਬਿਲ ਲੈ ਆਂਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਸਰਕਾਰ ਛੇਤੀ ਹੀ ਬਿਲ ਲਿਆਵੇ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਵੀਟ ਦਾ ਜ਼ੋਨ ਕਾਇਮ ਰਖ ਸਕਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਜ਼ਰੂਰ ਪਸ਼ੂ ਜ਼ੋਨ ਬਨਾਉਣ ਦੀ ਪਾਬੰਦੀ ਵੀ ਰਖਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਚੰਗੇ ਪਸ਼ੂ ਖਾਸੀ ਉਮਰ ਤਕ ਬਾਹਰ ਨਹੀਂ ਜਾਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਅਗਰ ਫੂਡ ਲਈ ਸਿਵਲ ਸਪਲਾਈ ਵਾਲੇ ਪਰਮਿਟ ਇਸ਼ੂ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ ਉਹ ਹੇਰਾਫੇਰੀ ਕਰਦੇ ਹਨ ਜਾਂ

ਬੇਈਮਾਨ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਹਨਾਂ ਉਤੇ ਜਾਂ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਉਤੇ ਬੇਈਮਾਨੀ ਕਰਨ ਦਾ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹਨਾਂ ਉਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਲਜ਼ਾਮ ਤਰਾਸ਼ੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਹਰਿਆਣੇ ਦੀ ਹਦ ਯੂ. ਪੀ; ਦੇ ਨਾਲ ਲਗਦੀ ਹੈ। ਰੋਹਤਕ ਵਿਚ ਰਾਤ ਦੇ ਹਨੇਰੇ ਵਿਚ ਕੈਟਲ ਦੀ ਸਮਗਲਿੰਗ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਉਸ ਨੂੰ ਰੋਕਿਆ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਇਸ ਲਈ ਰੋਹਤਕ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਘਟੋ ਘਟ ਕੋਈ ਨੁਕਸਾਨ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ। (ਹਾਸਾ) ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਫੌਰਨ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ। ਸਟਰੇ ਕੈਟਲ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਚੰਗੇ ਕਦਮ ਚੁਕੇ ਜਾਣ। ਰੋਝ ਮਾਰਨ ਲਈ ਇਨਾਮ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਬਲਾਕਾਂ ਵਿਚ ਇਨਸੈਮੀਨੇਸ਼ਨ ਸੈਂਟਰ ਖੋਲੇ ਜਾਣ ਤਾਂਕਿ ਚੰਗੀ ਬਰੀਡ ਪੈਦਾ ਹੋ ਸਕੇ ਅਤੇ ਇਥੇ ਕਾਫੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦੁਧ ਪੈਦਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂਕਿ ਪੰਜਾਬੀਆਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਚੰਗੀ ਹੋ ਸਕੇ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਿਲ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼** (ਰੋਪੜ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਖੇਤੀਬਾੜੀ ਦੇ ਮੰਤਰੀ ਨੇ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਹ ਬਹੁਤ ਚਿਰ ਪਹਿਲਾਂ ਆਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਵੀਟ ਦੇ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਸਰਪਲਸ ਹੈ। ਇਥੇ ਦੀ ਵ੍ਹੀਟ ਐਕਸਪੋਰਟ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਅਮਰੀਕਨ ਵ੍ਹੀਟ ਉਤੇ ਡੀਪੈਂਡੈਂਟ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਇਥੇ 27, 28 ਲੱਖ ਟਨ ਅਨਾਜ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਫ਼ਿਰ ਵੀ ਅਮਰੀਕਨ ਗੰਦਮ ਨੂੰ ਹਾਸਲ ਕਰਨ ਲਈ 3: 4 ਫਰਲਾਂਗ ਦੀ ਲਾਈਨ ਲਾਉਣੀ ਪੈਂਦੀ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੀ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਵੀ 13, 14 ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਘਟਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਵੀ ਐਕਸਪੋਰਟ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਐਕਸਪੋਰਟ ਦਾ ਸਿਲਸਲਾ ਜਾਰੀ ਰਿਹਾ ਤਾਂ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਕਾਫ਼ੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਵੇਗਾ। ਇਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਇਥੇ ਦੋ ਰਾਏ ਹਨ। ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਭੈਂਸ ਉਤੇ ਪਾਬੰਦੀ ਰਖਣ ਦੀ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹਿੰਦੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਨੇ ਭੈਂਸ ਉਤੇ ਪਾਬੰਦੀ ਹਟਾਉਣ ਦੀ ਸਿਫਾ-ਰਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਭੈਂਸ ਉਤੋਂ ਪਾਬੰਦੀ ਹਟਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਮਨਸ਼ਾ ਕੀ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਦੁਧ $\frac{3}{4}$ ਹਿਸਾ ਮੱਝਾਂ ਦਿੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਥੇ ਗਾਵਾਂ ਦੁਧ ਲਈ ਨਹੀਂ ਰਖੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਬਲਕਿ ਕਿਸਾਨ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਨ ਲਈ ਚੰਗੇ ਬੈਲ ਪਰੋਡਿਊਸ ਕਰਨ ਲਈ ਰਖਦੇ ਹਨ। ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਮੱਝ ਨੂੰ ਬਾਹਰ ਜਾਣ ਦੀ ਖੁਲ ਦੇ ਦਿੱਤੀ ਤਾਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ ਅਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਿਸ ਲੈ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਥੋੜੇ ਜਿਹੇ ਲੂਪ ਹੋਲ ਰਹਿ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੇਤੀ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕਿ ਇਹ ਇਕ ਚੰਗਾ ਬਿਲ ਜਨਤਾ ਲਈ ਸਾਬਤ ਹੋ ਸਕੇ, ਅਗਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਪਸ਼ੂ ਬਾਹਰ ਜਾਣਗੇ ਤਾਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਖਾਸ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗਾ ਬਲਕਿ ਇਸ ਦੀ ਟਰੇਡ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਹੀ ਲਾਭ ਉਠਾਉਣਗੇ। ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਘਾਟਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ। ਇਹਦੀ ਟਰੇਡ ਕਰਨ ਵਾਲੇ 200% ਲਾਭ ਉਠਾਉਂਦੇ ਹਨ, ਉਹ ਪਸ਼ੂਆਂ ਨੂੰ ਮਦਰਾਸ, ਬੰਬਈ ਜਾਂ ਕਲਕਤੇ ਵੇਚਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੂਬੇ ਦੀ ਵੈਲਥ ਜ਼ਾਇਆ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਜਿਹੜਾ ਪਸ਼ੂ 20 ਸੇਰ ਇਥੇ ਦੁਧ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਉਹ 2 ਮਹੀਨਿਆਂ ਦੇ ਬਾਅਦ ਉਥੇ 8 ਸੇਰ ਦੁਧ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਸ਼ੂਆਂ ਲਈ ਬਾਹਰ ਦੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਵਾਤਾਵਰਨ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ। ਇਥ ਦੇ ਪਸ਼ੂਆਂ ਨੂੰ ਹਵਾ ਅਤੇ ਪਾਣੀ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ। ਪਸ਼ੂਆਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੀ ਖਰਾਬ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਨਸਲ ਵੀ ਘਟੀਆ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਪਾਬੰਦੀ ਹਟਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਕਾਫੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਅਗਰ ਮੱਝਾਂ ਭੇਜ

[ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼]

ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਦਸ਼ਾ ਖਰਾਬ ਹੁੰਦੀ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ ਕੁਝ ਚਿਰ ਬਾਅਦ ਹੀ ਬੁਚੜ ਖਾਨੇ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਦੇ ਕਾਰਨ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਨਸਲ ਅਤੇ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਘਟਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨੈਸ਼ਨਲ ਲਾਸ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਉਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਗੌਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਅਗਰ ਇਥੇ ਦੁੱਧ ਦੀ ਬਹੁਤਾਤ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਹੋਰ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਇਸਤੇਮਾਲ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਥੇ ਮਿਲਕ ਪਲਾਂਟ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣ । ਇਥੇ ਮਿਲਕ ਪਾਉਡਰ ਪਲਾਂਟ ਖੋਲ੍ਹੇ ਜਾਣ । ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਮਿਲਕ ਸਪਲਾਈ ਦੀ ਕਿੰਨੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੈ । ਇਥੇ ਦੁਧ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਤੋਂ ਲਿਆਇਆਂ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਫਿਰ ਵੀ ਦੁੱਧ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਬਿਲ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਮੱਝਾਂ ਉਤੇ ਪਾਬੰਦੀ ਰਖੀ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੁੱਧ ਮਿਲ ਸਕੇ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਰਾਹੀਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਮੰਤਰੀ ਦੇ ਧਿਆਨ ਵਿਚ ਇਹ ਗੱਲ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਪਸ਼ੂਆਂ ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਬਿਮਾਰੀਆਂ ਫੈਲੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਐਨੀਮਲ ਹਸਬੈਂਡਰੀ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਵਾਲੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਕਾਫੀ ਯਤਨ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਤੇ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ ਸਟਾਫ ਬਹੁਤ ਉੱਦਮੀ ਹੈ । ਉਹ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕਾਫੀ ਮਿਲਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਕਾਫੀ ਇਨਟਰੈਸਟ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਾਸ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਰੋਕਣ ਲਈ ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਸਾਧਨ ਹਨ । ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਘੱਟ ਸਟਾਫ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਡੀਜ਼ੀਜ਼ਡ ਪਸ਼ੂਆਂ ਨੂੰ ਅਰੋਗ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਪਸ਼ੂਆਂ ਦੀ ਅਰੋਗਤਾ ਵਿਚ ਹੀ ਮਨੁੱਖਾਂ ਦੀ ਅਰੋਗਤਾ ਹੈ । ਅਜ 70 ਫੀ ਸਦੀ ਪਸ਼ੂ ਰੋਗੀ ਹਨ । ਜਿਹੜਾ ਆਦਮੀ ਰੋਗੀ ਪਸ਼ੂ ਦਾ ਦੁੱਧ ਪੀਵੇਗਾ ਉਹ ਵੀ ਰੋਗੀ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ । ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਬਿਮਾਰੀਆਂ ਮਨੁੱਖਾਂ ਵਿਚ ਪਸ਼ੂਆਂ ਦੇ ਰੋਗ ਤੋਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਇਲਾਜ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ । ਇਸ ਮਸਲੇ ਵਲ ਵੀ ਸਾਨੂੰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਅਵਾਰਾ ਪਸ਼ੂਆਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੱਖਾਂ ਹੀ ਸਟ੍ਰੇ ਕੈਟਲ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਫਸਲ ਤਬਾਹ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਦੇਖ ਭਾਲ ਦਾ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਮੁਨਾਸਬ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਦੇਖ ਭਾਲ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ ਅਤੇ ਉਹ ਆਵਾਰਾ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਖੀ ਲਈ ਅਤੇ ਦੇਖ ਭਾਲ ਲਈ ਕੋਈ ਜਗ੍ਹਾ ਬਣਾਈ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਰਖਿਆਂ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੁਕ ਆਫਟਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਹੁਣ ਸਮਾਂ ਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਕੈਟਲ ਵੈਲਥ ਦੀ ਦੇਖ ਭਾਲ ਅਤੇ ਇਸ ਦੀ ਸੋਧ ਲਈ ਵਿਚਾਰ ਕਰੇ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਇਕ ਸੁਝਾਉ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕ੍ਰਾਪ ਇਨਸ਼ੋਰੈਂਸ ਦਾ ਟ੍ਰਾਇਲ ਕਰਨ ਲਗੀ ਹੈ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕੁਝ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਪਸ਼ੂ ਵੈਲਥ ਨੂੰ ਐਨਕਰੇਜਮੈਂਟ ਦੇਣ ਲਈ ਪਸ਼ੂ ਇਨਸ਼ੋਰੈਂਸ ਦੀ ਤਰਫ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਬੜਾ ਚੰਗਾ ਕਦਮ ਇਸ ਪਾਸੇ ਹੋਵੇਗਾ ਚਾਹੇ ਟ੍ਰਾਇਲ ਪੀਰੀਅਡ ਵਾਸਤੇ ਹੀ ਇਹ ਸਕੀਮ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕੁਝ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਲਾਗੂ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਗੱਲ ਵਲ ਜ਼ਰੂਰ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ**, ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਸਮਰਥਨ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਆਪ ਦਾ ਧੰਨਵਾਦ ।

**चौधरी राम सरूप** (सांपला) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बिल की मुखालिफत करने के लिये खड़ा हुआ हूँ। अच्छा होता कि हमारे मिनिस्टर इन्चार्ज जो इस बिल के हैं वह अपने ख्यालात पहले ही ज़ाहिर कर देते । हिन्दी रिजनल कमेटी में इस बिल की मुखालिफत हुई थी तो वह कहने लगे कि मैं भी देहाती हूँ और किसानों की और ज़मीदारों की हमदर्दी मेरे दिल में है। अगर इन्होंने अपना रवैया तबदील करना था और कुछ कहना था तो इन्हें चाहिए था कि पहले कह देते, इस तरह से हउस का वक्त बच जाता, लेकिन उन्होंने यह तकलीफ गवारा करना भी मुनासिब नहीं समझा कि हाउस को कनविन्स करें कि क्यों इस बिल को लाया जा रहा है । बिल इतना डिफैक्टिव है कि जितने भी बोलने वाले हैं सब ने इस पर एतराज़ किया है, किसी न किसी हिस्से पर उन्होंने एतराज़ किया है। कम्युनिस्ट भाइयों के बारे में मुझे समझ नहीं आती । वैसे तो वे कहते हैं कि यह गवर्नमेंट सरमायेदारों की है और कम्युनिस्ट सरमायेदारों के खिलाफ हैं लेकिन मालूम नहीं कि अंदर तहखाने इन्होंने क्या समझौता कर रखा है, जब भी गरीब आदमियों का सवाल आता है तो पता नहीं कि क्या वजूहात हैं, दलील भी अजीब दी जाती है, एक तरफ तो कहते हैं कि लोगों को नैशनल मांईडिड बनाना चाहिए। यह तो ठीक था कि दूसरे मुल्कों में जाने से मवशियों को रोका जाए । एक तरफ तो यह कहते हैं कि सब लोग नेशनल माइंडिड बन जायें, हिन्दी रिजन, पंजाबी रिजन और हरयाणा रिजन की बात ठीक नहीं है दूसरी तरफ बिलकुल इसके खिलाफ बातें करते हैं।//डिप्टी स्पीकर साहिबा, ऐसे बिल पास करवाते हैं जिनसे पंजाब की हवा और भी खराब हो जाए किसी किस्म का कानून हो, कोई बिल हो या हथ्यार हो उसका फायदा या नुक्सान उसको इस्तेमाल करने वाले पर डिपैंड करता है । यह हाउस चाहे कितना भी अच्छा बिल क्यों न पास करे लेकिन गवर्न-मैंट का उसको इस्तेमाल करने का तरीका ऐसा होता है जिसमें ज़रूर किसी न किसी तरह की खुदगर्ज़ी होती है । इनकी पालिसी को लोग आम तौर पर पसंद नहीं करते । इस का कारण यही है कि उसमें यह खुदगर्ज़ी के अनसर को ज़रूर शामिल कर लेते हैं।//वैसे तो कहते हैं कि पशुओं को बाहर जाने से रोक रहे हैं, लेकिन खुदगर्ज़ी साथ ही ज़ाहिर हो जाती है जब यह कहते हैं कि परमिट सिस्टम के ज़रिये से इजाज़त होगी । वैसे बाहर नहीं जायेंगे लेकिन गलत तरीके को इस्तेमाल करके बाहर ले जाने की इजाजत होगी । अब उनकी तकरीर होने के बाद हर एक मैम्बर अपने ख्यालात ज़ाहिर करेगा इससे हाउस का समय वेस्ट होगा । अब दूसरी स्टेज पर मैम्बर बोलना चाहेंगे । अगर पहले ही वह अपनी राए ज़ाहिर कर देते तो मैम्बरान को दोबारा बोलने की जरूरत न पड़ती । यह इनकी आदत में शामिल है कि कहते तो कुछ और हैं और करते कुछ और हैं। जितने भी काम आज तक इन्होंने किये हैं उनमें से किसी से भी नैशनल इंटेगरिटी जाहिर नहीं होती। लोगों को नैशनल माइंडिड होने की ज़रा सी भी ट्रेनिंग नहीं दी । जितने भी काम किये हैं उन से लोगों में तफरीक बढ़ती ही गई है । कहीं पर बैगवर्ड एरिया, कहीं पर बैकवर्ड क्लास और कहीं पर हिल्ली एरिया का नाम दे रखा है। यह हाउस चाहे

[चौधरी राम सरूप]

कितना भी अच्छा बिल बना कर इनके हवाले कर दें जब तक इनका तरीका उस पर अमल करने का नहीं बदलेगा उस वक्त तक कोई चीज़ कारगर साबत नहीं होगी। मेजारिटी इनके साथ है। न यह पब्लिक की राय का ख्याल करते हैं और न ही किसी और चीज़ का ख्याल करते हैं। अपनी मैजारिटी के बल बूते पर बिल पास करवा लेते हैं, कहते हैं कि यह तो गवर्नमेंट की पालिसी है, अगर बिल पास न हुआ तो इससे हमारी कमज़ोरी ज़ाहिर होगी। मिनिस्टर इन्चार्ज के नोटिस में यह बात लाई गई थी कि परमिट सिस्टम ठीक नहीं है इससे कुरप्शन को बढ़ावा मिलेगा। लेकिन मिनिस्टर साहिब ने इस बात की अहमियत को नहीं समझा। उन्होंने कुछ नहीं बताया कि आया वह इस सम्बन्ध में कोई तबदीली बिल में लायेंगे या कोई तरमीम इस बारे में लाने वाले हैं कि नहीं। वैसे तो इधर से भी आवाज़ आती है कि हम पेंडुओं के हमदर्द हैं, गवर्नमेंट की पालिसी ठीक नहीं है। मैं नें हिन्दी रिजन में भी अर्ज़ किया था कि जितने दुनिया भर के तजरुबे हैं सब देहातों में आज़माए जा रहे हैं। आप देखिए कन्सालीडेशन आफ होल्डिंग्ज़ कितनी फायदेमन्द चीज़ है, इससे कोई इनकार नहीं कर सकता। जहां तक असूल का ताल्लुक है वह बहुत अच्छा है लेकिन इनका इम्पलीमेंट करने का तरीका देखिए कि इस कन्सालीडेशन आफ होल्डिंग्ज़ से इन्होंने देहात का सत्यानाश करके रख दिया है। इतनी अफरातफरी फैला दी है कि बाप बेटे का दुश्मन हो रहा है और भाई भाई के खिलाफ हो रहा है। पंचायतों और ज़िला परिषदों का तजरुबा भी इन्होंनें देहात में ही किया है। शहरों में इनकी हिम्मत नहीं पड़ती कि कोई नई चीज़ लागू करें या किसी किस्म के कानून में तबदीली करें क्योंकि वे जानते हैं कि शहरियों की मुनज़म जमायत, है, अगर कोई ऐसी वैसी बात वहां पर लागू करेंगा तो ज़रूर उसकी मुखालिफत होगी। उनके सामने इनकी पेश नहीं चलती। देहात को इन्होंने तजरुबागाह बनाया हुआ है, कहते हैं कि ऐसा बिल लाओ जिससे देहात तबाह हो जाएं। उसी तरह का यह कैटल की ऐक्सपोर्ट को रोकने वाला बिल है। देहातों में लोगों की जो इकनामिक हालत है उसकी बाबत तो चौधरी रणबीर सिंह और दूसरे साथियों ने भी बताया। खास तौर से रोहतक का जिला तो बाढ़ का शिकार हो चुका है। जहां पर फसलें तबाह हो गई हैं वहां पर अपना गुजारा करने के लिये इन्सान माल मवेशी पालकर अपना गुजारा करते हैं। इस तरह से उनकी ऐक्सपोर्ट करने का प्रबन्ध करने पर कुदरती तौर पर उनकी कीमत पर कुछ न कुछ असर पड़ेगा। आखिर रिज़ल्ट क्या होता है? जो भी बिल यहां पर लाया जाता है, सरकार जो कोई भी काम करती है उससे देहातियों का नुक्सान ही होता है। वैसे तो खूब बुलन्द आवाज़ से कहते हैं कि हम 80 फीसदी देहातियों की तरक्की करना चाहते हैं, उनका पूरी तरह से ख्याल करतें हैं, लेकिन मैं इनसे पूछता हूँ, डिप्टी स्पीकर साहिबा, कि मुझे बताएं कि क्या शहरों में भी लोग पशु पालते हैं? पशु लोग देहात में ही पालते हैं। शहर वाले तो दूध ही खरीदते हैं। उनको कोई तकलीफ नहीं होती। (घंटी) देहाती लोग शहर वालों को दूध पहुंचाने की खातिर बड़ी मेहनत से पशु पालतें

[चौधरी राम सरूप]

कितना भी अच्छा बिल बना कर इनके हवाले कर दें जब तक इनका तरीका उस पर अमल करने का नहीं बदलेगा उस वक्त तक कोई चीज़ कारगर साबत नहीं होगी। मेजारिटी इनके साथ है। न यह पब्लिक की राय का ख्याल करते हैं और न ही किसी और चीज़ का ख्याल करते हैं। अपनी मैजारिटी के बल बूते पर बिल पास करवा लेते हैं, कहते हैं कि यह तो गवर्नमेंट की पालिसी है, अगर बिल पास न हुआ तो इससे हमारी कमज़ोरी ज़ाहिर होगी। मिनिस्टर इन्चार्ज के नोटिस में यह बात लाई गई थी कि परमिट सिस्टम ठीक नहीं है इससे कुरप्शन को बढ़ावा मिलेगा। लेकिन मिनिस्टर साहिब ने इस बात की अहमियत को नहीं समझा। उन्होंने कुछ नहीं बताया कि आया वह इस सम्बन्ध में कोई तबदीली बिल में लायेंगे या कोई तरमीम इस बारे में लाने वाले हैं कि नहीं। वैसे तो इधर से भी आवाज़ आती है कि हम पेंडुओं के हमदर्द हैं, गवर्नमेंट की पालिसी ठीक नहीं है। मैं नें हिन्दी रिजन में भी अर्ज़ किया था कि जितने दुनिया भर के तजरुबे हैं सब देहातों में आज़माए जा रहे हैं। आप देखिए कन्सालीडेशन आफ होल्डिंग्ज़ कितनी फायदेमन्द चीज है, इससे कोई इनकार नहीं कर सकता। जहां तक असूल का ताल्लुक है वह बहुत अच्छा है लेकिन इनका इम्पलीमेंट करने का तरीका देखिए कि इस कन्सालीडेशन आफ होल्डिंग्ज़ से इन्होंने देहात का सत्यानाश करके रख दिया है। इतनी अफरातफरी फैला दी है कि बाप बेटे का दुश्मन हो रहा है और भाई भाई के खिलाफ हो रहा है। पंचायतों और ज़िला परिषदों का तजरुबा भी इन्होंनें देहात में ही किया है। शहरों में इनकी हिम्मत नहीं पड़ती कि कोई नई चीज़ लागू करें या किसी किस्म के कानून में तबदीली करें क्योंकि वे जानते हैं कि शहरियों की मुनज़्म जमायत, है, अगर कोई ऐसी वैसी बात वहां पर लागू करेंगा तो ज़रूर उसकी मुखालिफत होगी। उनके सामने इनकी पेश नहीं चलती। देहात को इन्होंने तजरुबागाह बनाया हुआ है, कहते हैं कि ऐसा बिल लाओ जिससे देहात तबाह हो जाएं। उसी तरह का यह कैटल की ऐक्सपोर्ट को रोकने वाला बिल है। देहातों में लोगों की जो इकनामिक हालत है उसकी बाबत तो चौधरी रणबीर सिंह और दूसरे साथियों ने भी बताया। खास तौर से रोहतक का जिला तो बाढ़ का शिकार हो चुका है। जहां पर फसलें तबाह हो गई हैं वहां पर अपना गुजारा करने के लिये इन्सान माल मवेशी पालकर अपना गुजारा करते हैं। इस तरह से उनकी ऐक्सपोर्ट करने का प्रबन्ध करने पर कुदरती तौर पर उनकी कीमत पर कुछ न कुछ असर पड़ेगा। आखिर रिज़ल्ट क्या होता है? जो भी बिल यहां पर लाया जाता है, सरकार जो कोई भी काम करती है उससे देहातियों का नुक्सान ही होता है। वैसे तो खूब बुलन्द आवाज़ से कहते हैं कि हम 80 फीसदी देहातियों की तरक्की करना चाहते हैं, उनका पूरी तरह से ख्याल करतें हैं, लेकिन मैं इनसे पूछता हूँ, डिप्टी स्पीकर साहिबा, कि मुझे बताएं कि क्या शहरों में भी लोग पशु पालते हैं? पशु लोग देहात में ही पालतें हैं। शहर वाले तो दूध ही खरीदते हैं। उनको कोई तकलीफ नहीं होती। (घंटी) देहाती लोग शहर वालों को दूध पहुंचाने की खातिर बड़ी मेहनत से पशु पालते

**Baboo Bachan Singh** : On a point of order, Madam.

**उपाध्यक्षा** : बाबू जी, पहले मुझ उनकी बात का तो पूरी तरह से जवाब देने दीजिए । (I would request Baboo ji to let me first complete my reply to what the hon. Member has said.)

**बाबु बचन सिंह** : वह प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर नहीं है । मैं प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर पर खड़ा हुग्रा हूँ ।

**उपाध्यक्षा** : बताइए, क्या है आपका प्वायंट आफ आर्डर । (All right. The hon. Member may state what his point of order is.)

**बाबु बचन सिंह**: मेरा प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर यह है कि जब तक कोई मैम्बर बिल पर बोलते हुए इर्रैलेवेंट न हो जब तक वह कोई रैपीटीशन न कर रहा हो उस वक्त तक क्या उसे बिल पर बोलते हुए रोका जा सकता है या नहीं ?

**उपाध्यक्षा** : चौधरी राम सरूप कुछ रैपीटीशन कर रहे थे । इसलिये मैं ने उनसे दरख़ास्त की है कि वह वाइंड ग्राप करें । ( Chaudhri Ram Sarup was making some repetition. Therefore, I have requested him to wind up.)

**चौधरी राम सरूप** : ग्रापका मुझे रोकना हक बजानब है । मैं ग्राप का हुक्म मानने के लिये बिलकुल तैयार हूँ कि मैं रैपीटीशन नहीं करूंगा। ग्रौर ग्रगर रैपी-टीशन किया है तो गलती की है लेकिन इसके साथ ही मैं ग्रापसे भी दरखास्त करूंगा कि ग्राप इस तरह से बार बार घंटी बजाने की ग्रादत को छोड़ दें ताकि मैम्बर पज़ल न हों ।

**उपाध्यक्षा** : चौधरी साहिब, ग्रापकी इस तरह बातें करने की ग्रादत हो गई है । ग्रापकी ग्रादत को बदलना पड़ेगा । (It has become a habit with Chaudhri Sahib to say such things. His habit will have to be changed.)

**चौधरी राम सरूप** : मैं तो इसे बदलने के लिये तैयार हूँ ।

**उपाध्यक्षा** : जब कोई मैम्बर रैपीटीशन करेगा तो मुझे घंटी बजानी ही पड़ेगी । (If an hon. Member makes a repetition, then I will have to point it out by ringing the bell.)

**चौधरी राम सरूप** : लेकिन ग्राप बोलने से नहीं रोक सकतीं । कोई ऐसा रूल नहीं है, कोई कायदा नहीं है । यह ग्रापकी ग्रादत बन गई है ।

**उपाध्यक्षा** : चौधरी साहिब, ग्रापने चेयर के बारे में जो लफ्ज़ कहे हैं इनको वापिस लें । (Chaudhri Sahib should withdraw the words used by him about the Chair.)

**चौधरी राम सरूप** : अगर आप मजबूर करेंगी तो मैं बैठ जाऊंगा लेकिन जो मैम्बरों का हक आप हर वक्त छीनने की कोशिश करती हैं, उसका गला घोंटती रहती हैं यह बात हमें पसन्द नहीं है । वैसे मैं आपका हुक्म मानने के लिये तैयार हूँ। जब भी आप कुर्सी पर बैठती हैं तो आम तौर पर सभी मैम्बरों को यह डर पैदा हो जाता है कि अब बोलने का टाइम नहीं मिलेगा ।

**उपाध्यक्षा** : मैं रैपीटीशन की इजाजत नहीं दे सकती । आप अपने शब्द वापिस लीजिये जो आपने यह कहा कि जब भी मैं चेयर पर आती हूँ तो सभी मैम्बरों को डर पैदा हो जाता है कि अब बोलने का टाइम नहीं मिलेगा । (I cannot allow any repetition. The hon. Member has stated that whenever I occupy the Chair, all the hon. Members are afraid that they will not get time to speak. He should withdraw these words.)

**चौधरी राम सरूप** : आप मेरे कहने का मतलब तो समझ लीजिए । मैं तो बैठने के लिये तैयार हूँ । और आप क्या चाहती हैं। लेकिन यह बात मैं सभी मैम्बरों की तरफ से कह रहा हूँ, अपनी तरफ से भी कह रहा हूँ कि आप हर वक्त हमारे हकूक जो इस असैम्बली में बोलने के हैं, उन पर छापा मारने की कोशिश न करें।

**उपाध्यक्षा** : आप यह "छापा मारने" वाले लफ़ज़ वापिस लें । यह चेयर पर रिफलैक्शन है । (He should withdraw the words "Chhape Marne." This is a reflection on the Chair.)

**चौधरी राम सरूप** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इतना खुदगर्ज़ नहीं हूँ कि जिस तरह से यह गवर्नमेंट है कि हर बात को खुदगर्जी से लिया जाए । मैंने तो बल्कि आपसे यह दरखास्त की है कि मैम्बरों को अपना प्वायंट आफ व्यू सामने रखने की आपको इजाज़त देनी चाहिए और जब तक वह रैपीटीशन न करें या इर्रेलेवेंट न हों तब तक उनके बीच में नहीं टोका जाना चाहिए । बाज मैम्बर साहिबान ऐसे हैं कि उनको जो कोई बात याद भी होती है तो बार बार आपकी घंटी की आवाज़ आने से वह याद की हुई बात भी भूल जाती है । ऐसी हालत में वह रैपीटीशन न करें तो और क्या करें ? इसलिये दरखास्त करता हूँ कि आप इस बात का ख्याल रखें। यह मैं आपकी नुक्ताचीनी नहीं कर रहा बल्कि यह एक दरखास्त है जिस पर गौर करें तो आपकी बड़ी मेहरबानी और अगर गौर न करें तो भी मेहरबानी । इन अल्फाज़ के साथ मैं आपसे माफी मांगता हूँ कि मुझे इस किस्म की बातें करनी पड़ीं और मैं अपनी तकरीर को यहीं खत्म करता हूँ।

**पंडित भागीरथ लाल (पठानकोट)** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं तो दो चार मिनटों में ही अपनी बात खत्म कर दूंगा । मैं मन्त्री महोदय को इस बिल के लाने पर बधाई देता हूँ । यह वह बिल है जिसकी बड़ी देर से प्रतीक्षा की जा रही थी। सब लोग यह चाहते थे कि पंजाब में से दुधारू पशुओं के निर्यात पर कोई

[पंडित भागीरथ लाल]

न कोई बन्दिश लगाई जाए । क्योंकि गवर्नमेंट पब्लिक की नुमाइन्दा जमाते है इसलिये उन्होंने लोगों के दिलो की आवाज को समझ कर यह बिल हाउस में पेश किया है। इसके लिये मैं गवर्नमेंट को और गृह मन्त्री को बधाई देता हूँ। (विघ्न) बाबू जी मैं आपकी बुजुर्गी की इज्जत करता हूँ । आपकी बातों का जवाब दे सकता हूँ लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा की आज्ञा नहीं कि इस तरह बातों का उत्तर दिया जाए।

**उपाध्यक्षा:** पंडित जी, आप चेयर को ऐड्रेस करें। (I would request Pandit Ji to please address the Chair.)

**पंडित भागीरथ लाल** : तो, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह निवेदन कर रहा था कि बहुत देर से इस बिल की प्रतीक्षा की जा रही थी कि जो दुधारु पशु इस प्रान्त से बाहर ले जाये जाते हैं और उनका दूध पी कर बाद में उनको मार दिया जाता है उस पर किसी न किसी प्रकार से रोकथाम लगाई जाए । यह बिल लाया गया है, बड़ी खुशी की बात है । इसके लिये दो तीन बातों की तरफ विशेष तौर पर मैं आपके द्वारा हाउस का और वजीर साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूँ। यह बात सारे देश में मानी हुई है कि पंजाब का आदमी सारे भारत वर्ष में जिसमानी शक्ति के लिहाज से बड़ा प्रबल है । जिसमानी तौर पर पंजाबी कइयों पर छा सकता है और यह छाते रहे हैं और इसके अन्दर एक ऐसी ताकत रही है। इसका एक कारण था और कारण यह था कि हमारे प्रदेश के अन्दर दूध और दही आम था जिनके अन्दर बहुत शक्ति थी लेकिन अब उसका ह्रास होता जा रहा है। इस ह्रास को रोकने के लिये ज़रूर कोई उपाय होना चाहिए और यह जो बिल लाया गया है यह बहुत जरूरी था । हमारे हां दुधारू पशु हैं जो अच्छा दूध भी देते हैं। अगर उन के बाहर जाने पर रोक लगाई जाए तो हमें अच्छा दूध अच्छी दही और अच्छा मक्खन मिल सकेगा।

6-00 P.M.

**बाबू बचन सिंह** : मैं पूछना चाहता हूँ कि चरागाहें किसने खत्म की हैं?

**पंडित भागीरथ लाल** : मैं बाबू जी की बड़ी इज्जत करता हूँ और इनको इसका जवाब नहीं देता । मैं तो यही समझता हूँ कि वह यहां पर नहीं बैठे हुए बल्कि वह पीलीभीत में गए हुए हैं। (हंसी)

**उपाध्यक्षा** : आप पीलीभीत के शब्द वापस लें। (The hon. Member should withdraw the word "Pilibhit.")

**पंडित भागीरथ लाल** : मैं वापस ले लूंगा पर पीलीभीत तो पीलीभीत ही है.......

**श्री मंगल सेन** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम। मैं इस बात पर आपकी रूलिंग चाहूँगा कि क्या कोई मैम्बर अपने भाषण में गलत बात कह कर अपने लिये परमिट्स ले ले तो क्या उसे ऐसा कहने की इजाज़त होनी चाहिए ? आखर यह धन्यवाद जो दे रहे हैं इनका भी तो भला होना चाहिए ।

**Deputy Speaker :** It is no Point of Order.

**पंडित भागीरथ लाल** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह जो पशुओं के बाहर जाने पर बन्दिश लग रही है इसमें पंजाब में रहने वाली जनता को लाभ पहुंचेगा । आज यह बात किससे छिपी हुई है कि आज 10 या 11 रुपये फी किलो पर भी शुद्ध और साफ घी नहीं मिलता और इसी तरह से एक रुपए फी किलो शुद्ध और साफ दूध भी नहीं मिलता । इसका सिर्फ एक ही कारण है कि इसका मतलब यह नहीं कि पंजाब में दुधारू पशु नहीं हैं यह बात नहीं है । पंजाब के अन्दर अच्छी गऊएं हैं और अच्छी भैंसें हैं जो अच्छा दूध देती हैं। लेकिन मुश्किल यह है कि लोग उन्हें बाहर लेजाकर बेच देते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, एक विचार यहां पर यह भी रखा गया है कि गऊओं के बाहर भेजने पर बन्दिश होनी चाहिए और भैंसों पर नहीं होनी चाहिए । मैं समझता हूँ कि यह भी ठीक नहीं है । भैंसों पर भी बन्दिश लगाई जानी चाहिए । जो भी दुधारू पशु हैं उन सब के बाहर जाने पर रोक होनी चाहिए । इस बिल में यह जो बात रखी गई है कि परमिट के द्वारा पशु बाहर भेजे जा सकेंगे; इस बारे में गवर्नमेंट को खास तौर पर सोचना होगा कि किन–किन हालत के अन्दर इस मतलब के लिये परमिट दिए जाएं । जब तक कोई खास हालात न हों, जब तक कोई खास समस्या उपस्थित न हो परमिट नहीं दिये जाने चाहिएं क्योंकि परमिट देने से भी तो पशु काफी मात्रा में बाहर जा सकते हैं जो इस प्रदेश की जनता के लिए हानिकारक सिद्ध हो सकता है और इससे जो इस बिल का मकसद है वह भी फौत हो जायगा। अगर हमें परमिटों के द्वारा कुछ पशु बाहर भेजने भी हों तो उसमें भी हद मुकर्रर कर दी जाए कि दस, पन्द्रह या पचास पशु ही बहर जा सकेंगे और इससे ज्यादा नहीं जा सकेंगे । इस बिल का असली मकसद जो है वह यही है कि यहां पर दूध दही की जो कमी हो गई है पूरी की जा सके । डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप देखें कि आज दूध की दशा क्या है । आज दूध की दशा यह है कि अच्छा दूध मिलता ही नहीं । हालत यह हो रही है कि अमृतसर से शिमला को दूध जाता है । इसकी क्या वजह है? वजह यही है कि दूध की कमी है और यह नहीं है कि यहां पर अच्छा दूध देने वाले पशु नहीं हैं। अच्छा दूध देने वाली यहां गऊएं हैं और भैंसें भी हैं। लेकिन उनका ठीक ढंग से पालन पोषण नहीं होता । इसके लिये मैं सरकार को सुझाव दूंगा कि वह इस मतलब के लिये गोसदन खोले और उन के लिये चरागाहें बनाई जाएं, ताकि उन को अच्छा चारा मिल सके। और वह अच्छा चारा खाकर अच्छा दूध दे सकें। इसलिये मैं गवर्नमेंट से यह भी अर्ज़ करूँगा कि हर जिले में दो–दो या तीन–तीन गोसदन हों या ऐसी कोई गऊशालाएं हों या इसी तरह दूध देने वाले पशुओं के रखने के लिये कोई स्थान हों जहां पर आठ दिन के बाद डाक्टर आकर देखे कि वह पशु ठीक तो हैं और उनको चारा तो ठीक मिल रहा है । इस तरह से अगर उनका मुआयना करने का इन्तजाम हो तो दूध हमारे प्रदेश में ज्यादा पैदा हो सकता है क्योंकि दूध देने वाले पशुओं की सेहत जब अच्छी होगी तो लाज़मी तौर पर वह दूध ज्यादा देंगे ।

[ पंडित भागीरथ लाल ]

डिप्टी स्पीकर साहिबा, एक बार फिर मैं यह दो तीन बातें कह कर बैठ जाता हूँ। हर ज़िला में गो सदन खोले जाने चाहिएं और परमिट देते वक्त बाहर भेजे जाने वाले पशुओं की तादाद की हद मुकर्रर कर देनी चाहिए। इसके साथ ही मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूँ जो आपने मुझे बोलने के लिए टाइम दिया है।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ (ਜਗਰਾਉਂ):** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਹੈ, ਮੈਂ ਇਸ ਦੇ ਕੁਝ ਹਿੱਸੇ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਾਂ ਔਰ ਕੁਝ ਹਿੱਸੇ ਦੇ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਹਾਂ ਔਰ ਬਰਖਿਲਾਫ਼ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਜੋ ਮਨਸ਼ਾ ਦਸਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਨਾਲ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ। ਮਨਸ਼ਾ ਇਹ ਦਸਿਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਦੁਧ ਘੀ ਦੀ ਕਮੀ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਦੁੱਧ ਦੇਣ ਵਾਲੇ ਚੰਗੇ ਜਾਨਵਰ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਸੂਬੇ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਚਲੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਇਸ ਕਰਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਬੰਦਸ਼ ਲਗਾਈ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅੰਦਰ ਦੁੱਧ ਅੱਛਾ ਮਿਲ ਸਕੇ, ਘੀ ਅੱਛਾ ਮਿਲ ਸਕੇ ਔਰ ਇਸ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਅੱਛੀ ਬਣ ਸਕੇ। ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਇਹ ਮਕਸਦ ਦਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹ ਮਕਸਦ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਪੈਦਾ ਵੀ ਨਾ ਹੋਈ ਹੁੰਦੀ ਔਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਸੌ ਫ਼ੀ ਸਦੀ ਖੁਦ ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ। ਪਾਰਟੀਸ਼ਨ ਦੇ ਵੇਲੇ ਅਜ ਤੋਂ 17 ਸਾਲ ਪਹਿਲੇ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਜੇ ਦੇਖ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਵੇਲੇ ਘਿਉ 4 ਰੁਪਏ ਸੇਰ ਸੀ ਔਰ ਦੁਧ ਚਾਰ ਆਨੇ ਸੇਰ ਸੀ ਔਰ ਖਰਾ ਮਿਲਦਾ ਸੀ। ਹੁਣ ਵੀ ਹਾਲਤ ਦੇਖ ਲਈ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਦੁਧ ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਪਰੇਟਾ ਜਾਂ ਪਾਣੀ ਮਿਲਿਆ ਹੋਇਆ ਇਕ ਰੁਪਏ ਸੇਰ ਹੈ ਔਰ ਘਿਉ 11 ਰੁਪਏ ਸੇਰ ਹੈ। ਇਹ ਤਾਂ ਕੋਈ ਐਸੀ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਹ ਸੂਰਤ ਅਖਤਿਆਰ ਕਰ ਲਵੇ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਗੌਰਮਿੰਟ ਸੌ ਫੀ ਸਦੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ; ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੂਬੇ ਦੇ ਬਾਕੀ ਹਿਸਿਆਂ ਵਿਚ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਪਾਲੀਸੀ ਕਰ ਕੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੋਈ ਹੈ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੇਰੇ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਵੀ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਅਗਰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਗੌਰ ਨਾਲ ਦੇਖਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਡੇਰੀ ਦੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਵੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਆਪਣੇ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਅਗਰਾਜ਼ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਡੇਰੀਆਂ ਬਨਾਣ ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦਿਤੇ ਹਨ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਨੂੰ ਆਪਣੇ ਜ਼ਿਲੇ ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਹੈ। ਜਗ੍ਰਾਉਂ ਵਿਚ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਡੇਰੀ ਖੋਲ੍ਹਣ ਲਈ ਇਕ ਬੜੀ ਵੱਡੀ ਰਕਮ ਕਰਜ਼ੇ ਵਜੋਂ ਦਿਤੀ ਔਰ ਇਹ ਉਸ ਵੇਲੇ ਦਿਤੀ ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਸਵਾਲ ਪੈਦਾ ਹੋਇਆ ਸੀ ਕਿ ਆਪਣੇ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਆਪੋਨੈਂਟਸ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪਣੇ ਵਲ ਲਿਆਇਆ ਜਾਵੇ। ਉਸ ਵੇਲੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਕਾਫੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰਜ਼ਾ ਡੇਰੀ ਦੇ ਨਾਂ ਤੇ ਦਿਤਾ ਔਰ ਕਿਹਾ ਇਹ ਗਿਆ ਕਿ ਇਹ ਇਸ ਲਈ ਦਿਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਇਥੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਘਿਉ ਔਰ ਚੰਗਾ ਦੁਧ ਮਿਲ ਸਕੇ ਔਰ ਇਸ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਬਣ ਸਕੇ ਲੇਕਿਨ ਬਦਕਿਸਮਤੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਡੇਰੀ ਵਿਚ ਨਾ ਕੋਈ ਜਾਨਵਰ ਰਖਿਆ ਗਿਆ, ਤੇ ਦੁਧ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਦਾ ਸਵਾਲ ਪੈਦਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਹਾਲਾਂਕਿ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਏ ਇਸ ਮਤਲਬ ਲਈ ਦਿਤੇ ਗਏ ਸੀ, ਉਹ ਵੀ ਰਾਈਟ ਆਫ਼ ਕਰ ਦਿਤੇ ਗਏ। ਮੈਂ ਇਹ ਇਕ ਮਿਸਾਲ ਦਿਤੀ ਹੈ ਔਰ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਮਿਸਾਲਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਬੈਕਗਰਾਉਂਡ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀ ਇਨ ਪਾਵਰ ਹੈ ਸਾਰੀ ਤਾਕਤ ਉਸ ਨੂੰ ਹੀ ਦੇਣੀ ਹੈ।

ਉਹ ਆਦਮੀ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਸਮਝਦਾ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਨਾ ਪਰ ਚੂੰਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਪੁਲੀਟੀਕਲ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਖੁਸ਼ ਕਰਨਾ ਹੈ; ਉਸ ਨੂੰ ਕੰਮ ਦੇਕੇ ਆਪਣੇ ਨਾਲ ਮਿਲਾਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰੇਗੀ। ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੁਜ਼ਰਿਮ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਨੇ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਪਸ਼ੂ ਪਾਲਣ ਦੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਇਥੇ ਜਾਨਵਰਾਂ ਦੀ ਇਸ ਕਰਕੇ ਕਮੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਪਾਰਟੀਸ਼ਨ ਤੋਂ ਮਗਰੋਂ ਉਹ ਲੋਕ ਜੋ ਬੁਚੜ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਸੀ, ਜਾਂ ਮੀਟ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਦੇ ਸੀ ਉਹ ਚਲੇ ਗਏ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਜਾਨਵਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਇਥੇ ਵਧਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ, ਮਗਰ ਐਸਾ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਇਨ੍ਹਾਂ 17 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਧੀ ਹੈ..... (ਵਿਘਨ) ਦਲੀਪ ਸਿੰਘ ਮੈਨੂੰ ਤੇਰਾ ਬੜਾ ਖਿਆਲ ਹੈ, ਜਦ ਤੂੰ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈਂ.....।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਦਲੀਪ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਛਡੋ, ਬਿਲ ਤੇ ਬੋਲੋ। **(Leave Sardar Dalip Singh alone, please speak on the Bill.)**

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਬਹੁਤ ਅੱਛਾ ਜੀ। ਮੈਂ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਸੀ, ਇਥੇ ਜਾਨਵਰ ਨਹੀਂ ਵਧੇ, ਚਾਰਾ ਨਹੀਂ ਵਧਿਆ ਅਤੇ ਚਰਾਗਾਹਾਂ ਵੀ ਨਹੀਂ ਵਧੀਆਂ। ਜੋ ਇਸ ਦਾ ਕਾਰੋਬਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਰਸਤੇ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟਾਂ ਪਾਈਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਜੋ ਇਹ ਮਕਸਦ ਦਸਦੇ ਹਨ ਅਸਲ ਵਿਚ ਇਸ ਦਾ ਕੁਝ ਹੋਰ ਵੀ ਬਣ ਜਾਣਾ ਹੈ। ਜ਼ਮੀਂਦਾਰ ਤਬਕਾ ਇਸ ਕੰਮ ਤੇ ਬਹੁਤ ਨਿਰਭਰ ਕਰਦਾ ਹੈ। ਤੁਸੀਂ ਅਗਰ ਕਿਸੇ ਵੀ 5 ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਦੇਖੋ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਦੇਖੋਗੇ ਕਿ ਖੇਤੀਬਾੜੀ ਦੇ ਨਾਲ ਉਸ ਨੇ ਦੋ, ਤਿੰਨ ਗਾਈਆਂ ਮੱਝਾਂ ਵੀ ਰਖੀਆਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਾਲ ਕੇ ਤੇ ਵੇਚ ਕੇ ਆਪ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਚਲਾਉਂਦਾ ਹੈ। ਹੁਣ ਇਹ ਪਰਮਿਟਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਪਰਮਿਟਾਂ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਜੋ ਕੰਮ ਇਹ ਮਾਜ਼ੀ ਵਿਚ ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਉਹ ਦੇਖ ਲਉ। ਚਾਹੇ ਮੋਟਰਾਂ ਦੇ ਪਰਮਿਟ, ਚਾਹੇ ਅਨਾਜ ਦੇ ਜਾ ਇੰਡਸਟਰੀ ਵਗੈਰਾ ਦੇ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹਮੇਸ਼ਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਪਰਪਜ਼ਿਜ਼ ਲਈ ਵਰਤਿਆ ਹੈ, ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਮਜ਼ਬੂਤ ਕਰਨ ਲਈ ਤਾਕਤ ਆਪਣੇ ਪਾਸ ਰਖਣ ਲਈ ਵਰਤਿਆ ਹੈ। ਜਾਨਵਰਾਂ ਨੂੰ ਰਖਣ ਲਈ ਕਿਸੇ ਟ੍ਰੇਨਿੰਗ ਦੀ ਲੜ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਲਈ ਪਰਮਿਟ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਣਗੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਕੋਈ ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਫਾਇਦਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਵੇਗਾ, ਭਾਵੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪਹਿਲਾਂ ਇਸ ਟ੍ਰੇਡ ਨਾਲ ਤੁਅੱਲੁਕ ਰਿਹਾ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਨਾ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿਣੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਹੀ ਹਿੱਸਾ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਪਸ਼ੂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਣ ਦੇਣ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਲਗਦੀ। (ਘੰਟੀ) ਇਸ ਕਰਕੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਵਰਤੋਂ ਕਿਵੇਂ ਕਰੋਗੇ ਇਹ ਦਸੋ ?

ਦੂਜੀ ਸੁਜੈਸ਼ਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਹਿਤ ਵਿਚ ਗਊਆਂ ਨੂੰ ਸੂਬੇ ਤੋਂ ਬਿਲਕੁਲ ਬਾਹਰ ਨਾ ਜਾਣ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਕਿ ਖੇਤੀ ਲਈ ਬੈਲ ਮਿਲਦੇ ਰਹਿਣ (ਵਿਘਨ) ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ, 5,7 ਏਕੜ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਕੀ ਟਰੈਕਟਰ ਰਖਣੇ ਹਨ। ਸੋ ਗਊਆਂ ਸੂਬੇ ਵਿਚੋਂ ਬਾਹਰ ਨਹੀਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਤਾਕਿ ਕਾਸ਼ਤਕਾਰ ਨੂੰ ਬੈਲ ਮਿਲਦੇ ਰਹਿਣ। ਬਾਕੀ ਜਿਥੇ ਤਕ ਭੈਂਸਾਂ ਦਾ ਤੁਅੱਲਕ ਹੈ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਈਮਾਨਦਾਰੀ ਨਾਲ ਇਹੀ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਦੁੱਧ ਵਧੇ ਤਾਂ ਬੇਸ਼ਕ ਕਰ ਲਵੇ, ਵੈਸੇ ਤਾਂ ਮੱਝਾਂ ਵੀ ਬਾਹਰ ਨਹੀਂ ਜਾਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ। ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਦੁੱਧ ਵਧਾਉਣ ਦੇ ਬਹਾਨੇ ਦੀ ਆੜ ਵਿਚ ਇਸ ਦੀ ਵਰਤੋਂ ਠੀਕ

[ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ]

ਨਹੀਂ ਹੋਈ । (ਘੰਟੀ) ਬਾਕੀ ਮੈਜਾਰਿਟੀ ਨਾਲ ਜੋ ਮਰਜ਼ੀ ਕਰ ਲਉ । ਪਰ ਗਊ ਦੀ ਬਾਹਰ ਲੈ ਜਾਣ ਦੀ ਆਗਿਆ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਉਮੀਦ ਹੈ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਗੇ ।

**चौधरी बालू राम (आनंदपुर)** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बिल की मुखालिफत करने के लिये खड़ा हुआ हूँ। इस की वजह यह है कि कभी कभी ऐसे बिल बनाने वाले अफसरान जोकि बिल को ड्राफ्ट करते हैं या इनके आइडियाज देते हैं वह लोग होते हैं जिनको देहात के लोगों से दूर का भी वास्ता नहीं होता । वह नहीं जानते कि यह लोग किस तरह से गुज़ारा करते हैं या अपना काम चलाते हैं। उन्होंने महसूस किया कि शहरों में दूध महंगा होता जा रहा है इसलिये ऐसा बिल ले आए कि कोई जानवर सूबे से बाहर न जाए । मैं मानता हूँ कि यहां पर दूध की और ज़रूरत है ताकि यह सब को मिल सके । लेकिन इसके साथ साथ उन लोगों का भी ख्याल रखना है कि वह लोग जो पहाड़ के नज़दीक रहते हैं, दरियाओं के नज़दीक रहते हैं या ऐसे इलाकों में रहते हैं कि जहां पर खेतीबाड़ी नहीं हो सकती या उन के पास ज़मीन कम है वह किस तरह से गुज़ारा करेंगे । यही लोग हैं जो पशु पालते हैं, गाए और भैंस पालते हैं और किसी तरह से अपना पेट भरते हैं जोकि वह अपनी खेतीबाड़ी से नहीं भर सकते । यह लोग साल में एक या दो गाए भैंस तैयार करके बेच देते हैं और इस आमदनी से किसी ब्याह शादी का खर्च या बच्चे की पढ़ाई का खर्च चलाते हैं। यह ठीक है इस बिल में यह प्रोवीज़न किया गया है कि परमिट पर पशु बाहर जा सकेंगे मगर देखनें की बात यह है कि यह परमिट लेकर फायदा कौन उठायेगा, इसका लाभ किसको होने वाला है । जो छोटा गरीब आदमी दो चार भैंसें पालता है वह अपने एक या दो पशु बाहर कलकत्ता या बम्बई ले जाने के लिये वैगन लेकर नहीं जायेगा और उसने परमटि नहीं मांगना। परमिट तो वह लोग मांगेंगे जो व्यापारी हैं, वही वैगन किराया पर करेंगे, वही वह सारा इन्तजाम कर सकेंगे, गरीब नहीं कर सकता । तो इस बिल का फायदा दरअसल उस व्यापारी को होने वाला है । आप के इस तरह से बाहर भेजने पर रैस्ट्रिक्शन लगाने से पशुओं की यहां पर बहुतात हो जायेगी । उन के भाव कम होंगे और बाहर बड़े बड़े मुनाफे लेकर वह व्यापारी उनको बेचेंगे, वह लोग इस तरह से परमिट लेकर पशुओं को कलकत्ता और बम्बई ले जाकर फायदा उठायेंगे । यहां पर दूध की कमी का नारा लगा कर यह बातें की जा रही हैं। यहां पर से पशु बाहर जाकर दो चार या छे महीने ही दूध देता है उसके बाद खत्म हो जाता है । इसलिये मैं इस बिल का विरोध करता हूँ। जो लोग पशु पालते हैं और अपना गुज़ारा करते हैं उन्हें तो सरकार की तरफ से इनसैंटिव दिया जाता है । जो लोग अच्छी अच्छी चीजें बनाते हैं वह अच्छे दामों पर बाहर जाकर बिकती हैं जैसे कि कपड़ा है और इस तरह की बहुत सी चीजें तैयार की जाती हैं। और उनकी एक्सपोर्ट होती है तो गवर्नमेंट की तरफ से इनसैंटिव दिया जाता है । इसी तरह अगर कोई पशु पालता है और अपना गुज़ारा

करता है तो उसके लिये भी कोई चरागाह बनाई जानी चाहिए । उन्हें कर्जाजात दिए जाएं तो बहुत कम सूद पर या बिला सूद पर दिये जाएं ताकि उनकी हौसला अफजाई हो, ताकि वह ज्यादा दूध तैयार करें और बाहर भेजें । इसलिये मैं इस बिल की मुखालिफत करता हूँ और वज़ीर साहिब से कहूँगा जोकि देहात के रहने वाले हैं, कि इस बिल को वापिस ले लिया जाए । वह इन सारी चीजों को समझते हैं। और इसमें कोई परमिट का प्रोवीज़न रखने से असली मतलब हल न होगा और देहात में पशु पालने वाले लोगों की हौसला शिकनी होगी ।

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम** (ऊना) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज हमारे जो एग्रीकल्चर मिनिस्टर साहिब ने इस हाउस में कैटल को प्रिज़र्व करने का बिल पेश किया है मैं इस पर इन्हें मुबारिकबाद देता हूँ। इस बिल को लाने के लिये लोगों की बहुत देर से खाहिश थी जो कि आज पूरी हुई है । पहले अच्छे पशु बाहर बम्बई और कलकत्ता में चले जाया करते थे और इस पर एजीटेशन भी किया गया था कि इस तरह के पशु बाहर न जाने दिए जाएं । लोगों ने इसके बारे में आवाज उठाई थी कि बाहर जाने वाले पशुओं पर रोक लगाई जाए । आज इसके बारे में बिल लाया गया है, इसलिये मैं सरकार को बधाई देता हूँ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां तक पंजाब का ताल्लुक है इसको अनाज की ग्रेनरी कहा जाता है और इसके साथ ही यहां पर दूध और दही की मिकदार भी बहुत ज्याद थी । जो पहाड़ों पर लोग बसते थे वह बकरियां पालते थे और दूध अपने खानदान के लिये इस्तेमाल करते थे और दूध बाहर भी ले जाते थे, बकरी के दूध को महात्मा गांधी जी भी प्यार करते थे और कहा करते थे कि बकरी का दूध अच्छा होता है और बकरी हर घर में होनी चाहिए । लेकिन अब सरकार की जंगलात की नई पालिसी ने इस काम को खत्म कर दिया है जिससे दूध की किल्लत हो गई है । दूध दिन ब दिन घटता जा रहा है । डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप जानती हैं कि आप पहले किसी ज़मीदार के घर जाएं तो वह हर आए मेहमान के सामने दूध ला कर रखता था क्योंकि हर घर में गाए भैंस होती थी और आज यह हालत हो गई है कि कोई मेहमान देहात में किसी ज़मींदार के घर चला जाए तो यह पूछा जाता है कि क्या चाय पियोगे ? दूध तो ले जा कर फरोख्त कर दिया जाता है और थोड़ा सा चाय के लिए रख लिया जाता है। और आजकल यही मेहमान निवाज़ी रह गई है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस वक्त 80 फीसदी देहात के लोग चाय पर निर्भर करते हैं। अपने जानवरों का दूध किसी नज़दीक की फैक्टरी में ले जाते हैं और अपने बच्चों की परवरिश का ख्याल नहीं रखते । इसलिये मैं मिनिस्टर साहिब को सुझाव देना चाहता हूँ कि इस काम में तो ज़मीदारों को इनसैंटिव देना चाहिए और जिसके पास दो या तीन गोंए भैंसें हों उन्हें एगज़ैम्पट कर देना चाहिए और उनकी हौसला अफजाई करनी चाहिए । तीन चार गाए भैंसें रखने वाला यह समझता है कि मुनाफा होगा लेकिन उसको कोई इनसैंटिव नहीं दिया जाता, हालांकि बड़ी बड़ी दूध की डैरियों को और इस तरह की कोआप्रेटिव्ज को कामयाब करने के लिये हर प्रकार की कोशिश की जाती है । और

## PUNJAB VIDHAN SABHA

### Thursday, the 22nd April, 1965

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Vidhan Bhawan, Sector 1, Chandigarh at 9.30 A.M. of the Clock. Mr. Speaker (Shri Harbans Lal) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### Supplementary Questions to Starred Question No. 7718*.

**श्री मोहन लाल :** क्या मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से जान सकता हूं कि उन की तरफ से या सरकार की तरफ से सदाचार समिति के कनवीनर को कोई ऐसी एशोरैंस दी गई है कि जो कम्पलेंट्स सदाचार समिति की तरफ से आएंगी उन को नम्बर वन टाप प्रायरटी दी जाएगी दूसरी कम्पलेंट्स पर और एक महीने के अंदर पाज़ेटिवली समिति को जवाब दिया जाएगा ?

**मुख्य मन्त्री :** जो बात आनरेबल मेम्बर ने कही है वह ठीक है।

**श्री मोहन लाल :** क्या सरकार की तरफ से कोई ऐसा सरकुलर जारी किया गया है जिस में डिस्ट्रिक्ट अथारीटीज़ को हिदायात भेजी गई हों कि सदाचार समिति की तरफ से आई हुई कम्पलेंट्स को किस तरह से डील करना है ?

**मुख्य मन्त्री :** गवर्नमैंट की तरफ से तमाम डिस्ट्रिक्ट अथारीटीज़ को सरकुलर भेजा गया है कि जो भी कम्पलेंट्स सदाचार समिति की तरफ से आएं उन को ड्यू कन्सिडरेशन दिया जाए और टाप प्रायरटी दी जाए, अगर स्टेट लेवल पर डील होने वाली हैं तो उन को फौरन ऊपर भेज दिया जाए और उन तमाम शिकायात को दूर करने की जल्द से जल्द कोशिश की जाए।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** चीफ मिनिस्टर साहिब ने अभी फरमाया है कि एक सरकुलर अफसरान को भेजा गया है कि जल्द से जल्द सदाचार समिति की तरफ से आई हुई कम्पलेंट्स को दूर करने की कोशिश की जाए। लेकिन आज के 'प्रताप' अखबार में छपा है कि सदाचार समिति के प्रेज़ीडेंट कहते हैं कि अफसरान की तरफ से पूरी कोआप्रेशन नहीं मिल रही। क्या सरकार इस बारे में उन अफसरान के खिलाफ कोई कार्यवाही करेगी ?

**मुख्य मन्त्री :** ऐसी कोई बात मेरे नोटिस में नहीं आई। मेरा ख्याल है कि सदाचार समिति को पूरी कोआप्रेशन दी जा रही है।

---

*Note.*—Starred Question No. 7718 and reply there to appear in the P.V.S. Debate Vol. I No. 36, dated the 21st April, 1965.

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਚੰਦ ਸਿੰਘ** : ਕਲ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਦਾਚਾਰ ਸੰਮਤੀ ਨੂੰ ਕੋਈ ਸਪੈਸ਼ਲ ਰੈਕਗਨੀਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ। ਅਜ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਖਾਸ ਹਿਦਾਇਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਲੋਂ ਆਈਆਂ ਕੰਪਲੇਂਟਸ ਵਲ ਖਾਸ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਟਾਪ ਪ੍ਰਾਇਰਟੀ ਦੇਣ, ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਲ ਦਾ ਜਵਾਬ ਠੀਕ ਸੀ ਜਾਂ ਕਿ ਅਜ ਵਾਲਾ ਠੀਕ ਹੈ ?

**मुख्य मन्त्री** : दोनों चीज़ें ही ठीक हैं। जो कोई भी कुरप्शन का केस नोटिस में लाएगा या डिस्ट्रिक्ट अथारीटीज़ के नोटिस में कोई कम्पलेंट लाई जाएगी हमारी हिदायात हैं कि उनको डील करने में टाप प्रायर्टी दी जाए और ग्रीवैंसिज़ को दूर करने की तरफ तवज्जोह दी जाए।

**कंवर राम पाल सिंह** : कल चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा था कि सदाचार समिति रैकग्नाईज़्ड बाडी नहीं है। मैं पूछना चाहता हूं कि उन को सरकारी फाईल्ज़ ऐग्ज़ामिन करने की पावर्ज़ हैं या कि नहीं ?

**मुख्य मन्त्री** : मैं ने यह नहीं कहा था कि रैकगनाईज़्ड बाडी नहीं है, मैंने कहा था कि नान-पुलीटीकल आर्गनाईज़ेशन है। जहां तक गवर्नमैंट रीकार्ड को देखने का ताल्लुक है वह तो जैसे रूल्ज़ अलाउ करते हैं वैसे ही देखा जा सकता है। नान-औफिशियल्ज़ को गवर्नमैंट का रीकार्ड नहीं दिखाया जा सकता ।

**कामरेड राम प्यारा** : चीफ मिनिस्टर साहिब ने फरमाया है कि जो कम्पलेंट्स सदाचार समिति की तरफ से आएंगी उन को टाप प्रायरटी दी जाएगी। मैं पूछना चाहता हूं कि जो कम्पलेंट्स अदर दैन सदाचार समिति गवर्नमैंट के पास आती हैं वह लैजिसलेटर्ज के खिलाफ भी हो सकती हैं आया उनको भी टाप प्रायरटी दी जाएगी या कि सदाचार समिति की तरफ से आने वाली कम्पलेंट्स को ही टाप प्रायरटी दी जाएगी या दोनो तरह की कम्पलेंट्स को ही टाप प्रायरटी दी जाएगी या सदाचार समिति की तरफ से आई हुई कम्पलेंट्स को पहले अटैंड करने की बाईंडिंग है ?

**मुख्य मन्त्री** : हम हर प्रकार की कम्पलेंट्स को पूरी तवज्जोह देते हैं। सदाचार समिति ने एक नेक काम अपने जिम्मे लिया है। सरकार का फर्ज़ बनता है कि इस समिति को जितनी भी मदद दी जा सके दे ताकि प्रदेश में से कुरप्शन को दूर किया जा सके और यहां पर अच्छा सोशल वायुमंडल पैदा किया जा सके।

**चौधरी खुरशीद अहमद** : आज तक जितनी फाईंडिंग्ज़ सदाचार समिति की तरफ से गवर्नमैंट को भेजी गई हैं उन में से कितनी डिस्पोज़ आफ हो चुकी हैं और कितनी बाकी हैं, उन के बारे में क्या ऐक्शन लिया गया है ?

**मुख्य मन्त्री** : इस में फाईंडिंग्ज़ का सवाल नहीं है। डिस्ट्रिक्ट अथारीटीज़ के पास जो भी कम्पलेंट्स आती हैं उन को प्रापर क्वार्टर में भेज दिया जाता है और मुनासिब कार्यवाही की जाती है।

**ਸਰਦਾਰ ਸੰਪੂਰਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਕੀ ਇਹ ਹਕੀਕਤ ਹੈ ਕਿ ਫਰਿਆਦੀ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਕਿਸੇ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕੋਈ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਕੰਪਲੇਂਟ ਓਸੇ ਕੰਸਰੰਡ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਕਮੈਂਟਸ ਵਾਸਤੇ ਭੇਜ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ?

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ** : ਇਹ ਤਾਂ ਕੰਪਲੇਂਟ ਦੀ ਨੌਈਅਤ ਤੇ ਮੁਨਹਸਰ ਹੈ ।

**श्री मंगल सेन** : क्या मुख्य मन्त्री महोदय बताने की कृपा करेंगे कि अगर कोई और नान-पुलीटीक्ल बाडी किसी तरह की कम्पलेंट भेजती है तो उस को भी उसी प्रोसीजर के मातहत डील किया जाएगा जिस के मातहत सदाचार समिति से आई हुई कम्पलेंट्स को डील किया जाता है या किसी और प्रोसीजर के मातहत उन पर एक्शन लिया जाएगा ?

**मुख्य मन्त्री** : मैं ने कल भी अर्ज़ किया था और आज भी दोहराता हूं कि पंजाब की कोई भी आर्गनाईज़ेशन कुरप्शन को दूर करने के सिलसिले में कोई सुझाव देगी तो हम उस को वैलकम करेंगे और हर प्रकार से मदद देने के लिये तैयार हैं ।

---

### Choe Control Schemes in certain Blocks of Hoshiarpur District

***6856. Pandit Mohan Lal Datta :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state —

(a) the number and details of Schemes prepared for controlling choes in the Amb and Gagret Blocks of Hoshiarpur District and submitted for sanction of the Technical Committee of the Flood Control Board ;

(b) whether the necessary sanction for taking up such schemes has been given ; if not, the reasons therefor ;

(c) the steps, if any, proposed to be taken by Government to tackle the choe problem in Una Tehsil ;

(d) the total amount spent so far by the Government on flood control in the State under the Third Five-Year Plan, stating the sum spent for control of floods in the Choes of the Una Tehsil, apart from the expenditure on the bunds on the Swan Nadi, during this period ;

(e) the names of villages in Una Tehsil where choe control schemes were taken up during the past 10 years and the total area of land reclaimed or saved by means of such schemes ;

(f) the total number of choes in Una Tehsil and the total area of land covered by the bed of these choes along with the area under the bed of Swan Nadi ;

(g) the total area of land rendered unfit for cultivation by the floods in the chos and Nadi, referred to in part (f) above, separately ?

**Chaudhri Rizaq Ram :** (a) to (g) A statement is laid on the Table of the House.

*STATEMENT*

(a) *Nine.*—The details are as below :—

(i) Scheme for canalising Soan Nadi from Road bridge at Una to its outfall into river Sutlej ;

(ii) Scheme for the protection against erosion to the fertile land by Jhamber Khad ;

Minister for Public Works and Welfare]

(iii) Scheme for protection against erosion to the fertile land by Jhamber Khad near village Takka ;

(iv) Scheme for protection against erosion to cultuiable land by Jadla Khad to village abadi and land Lahorli.

(v) Scheme for protection of village from Jadla Khad in Tehsil Una ;

(vi) Scheme for protection of village Brahampur on the right side of Gondpur Banera Khad ;

(vii) Scheme for protection of village Marwari on the left Bank of Soan Nadi in Tehsil Una, district Hoshiarpur ;

(viii) Scheme for protection of village Behr Jaswan from Jaswal Khad in tehsil Una district Hoshiarpur ;

(ix) Scheme for protection of village Khad from Khad in Tehsil Una district Hoshiarpur ;

(b) No. Due to paucity of funds.

(c) These schemes will be processed as soon as funds are available. So far as Schemes at Serial No (ii) to (v) are concerned the Director, Land Reclamation, Irrigation and Power Research Institute was advised that these schemes should be taken up by the Forest Department.

| (1) Total amount spent on Flood Control during the Third Five Year Plan up to January, 1965 | Amount spent on Choes in Una Tehsil during this period |
|---|---|
| 1 | 2 |
| Rs 2,238.91 lacs | Rs 4.66 lacs. |

(e) Mabarakpur, Oel, Bhaira, Nageran, Santokhgarh and Ahelgran were saved by constructing local flood protection works, village Abadi and their lands were saved from the devastation of flood by Soan Nadi.

(f) No such survey has so far been carried out.

(g) About 60,195 acres. Village -wise details are not available.

**पंडित मोहन लाल दत्त :** जो स्टेटमैंट जवाब में मुझे दी गई है उस में दिया गया है कि फलड्ज़ की वजह से 60 हज़ार एकड़ ज़मीन बिलकुल बरबाद हो चुकी है । महकमा मुताल्लिका ने सरवे की रीपोर्ट भेजी है कि अगर रोक थाम न की गई तो बाकी की ज़मीन भी बह जाएगी और आबादी को भी खतरा है । मैं दरयाफत करना चाहता हूं कि 1965-66 में काफी रुपया, चार करोड़ रुपया फ्लड कंट्रोल के लिये रखा गया है तो इस में से ऊना तहसील को और ज़्यादा बरबादी से बचाने के लिये इस साल इस रकम में से कुछ रुपया खर्च किया जाएगा या नहीं ?

[लोक कार्य तथा कल्याण]

**सिंचाई मन्त्री :** जो रुपया इस साल मिला है वह चार करोड नहीं है थोड़ा है। कुछ वर्कस पहले से चालू हैं उन को कम्पलीट करने की कोशिश की जाएगी। ऊन तहसील में रुपया खर्च करने के लिये हिल किमश्नर से रुपया मांगा है अगर वह दे देंगे तो काम शुरू कर देंगे।

**पंडित मोहन लाल दत्त :** मैं मन्त्री महोदय को बताना चाहता हूं कि यह जो आप के बजट के पोथे है इनमें लिखा हुआ है कि छ: लाख रुपया हिल एरियाज़ के लिए मखसूस किया गया है। तो क्या मैं यह दरियाफत कर सकता हूं कि इस रुपए को खर्च करना सिर्फ हिल एरियाज़ कमिश्नर की डिस्क्रीशन पर ही है या सरकार खुद भी इस में से रुपया खर्च कर सकती है?

**मन्त्री :** यह सारा काम सलाह मशविरा करके करते हैं। उन को लिखकर भेजा हुआ है कि इस में से कुछ रुपया इस बात के लिए ऐलोकेट करें। आखिर इस सब के लिए एक प्रोसीजर है और प्रोसीजर के मुताबिक ही काम करना होता है। डिस्कशन करके और परसनल लैवल पर बातचीत करके भी रुपया हासिल करने की कोशिश कर रहे हैं। खुद मेम्बर साहिब भी उन से मिले थे। मैं भी उन से परसनली मिला था और लिखकर भी भेजा। रुपया लेने की कोशिश कर रहे है। जो रिसर्च इन्स्टीच्यूट के डाइरैक्टर हैं उन को भी परसनली बुला कर मैंने डिसकस किया और उन से नोट भी लिखवाकर कमिश्नर फार हिल एरियाज़ को भेजा। तो कहने का मतलब यह है कि इस सिलसिले में कोशिश जारी है और जूं ही रुपया मिल गया, काम शुरु कर दिया जाएगा।

**Shri Surinder Nath Gautam :** Sir, in the statement laid on the Table of the House by the hon. Minister for Public Works and Welfare, it has been stated :—

> Scheme for canalising Soan Nadi from Road Bridge at Una to its outfall into River Sutlej".

तो मैं यह दरियाफत करना चाहता हूं कि जिस तरह गवर्नमैंट ने रोपड़ से हरिके पत्तन तक सतलुज को चेनलाईज़ करके काफी ज़मीन निकाली है क्या इसी तरह से सवां नदी को चेनलाईज़ करने के लिए गवर्नमैंट तैयार है या नहीं?

**मन्त्री :** यह स्कीम गवर्नमैंट की तरफ से मंजूर की हुई है। फ्लड कंट्रोल बोर्ड से भी मंजूर हो चुकी है लेकिन रुपए की कमी की वजह से मुल्तवी की हुई है। रुपया मिलते ही इसे शुरू करने का गवर्नमैंट का इरादा है।

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ :** ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਡਰੇਨਜ਼ ਖੋਦੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਔਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਰਸਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕੀ ਇਸ ਜ਼ਰੂਰਤ ਨੂੰ ਮੱਦੇਨਜ਼ਰ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਓਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਪੁਲਾਂ ਦੇ ਬਨਾਉਣ ਨੂੰ ਟਾਪ ਪ੍ਰਾਇਰਟੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ?

**Mr. Speaker :** It is not allowed. It does not arise out of the main question.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ :** ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣ ਦੀ ਕ੍ਰਿਪਾਲਤਾ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਹੋਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਔਰ ਜਾਲੰਧਰ ਦੇ ਚੋਜ਼ ਨੂੰ ਚੈਨਲਾਈਜ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦੋਹਾਂ ਪਾਸੇ ਜਿਹੜੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਆ ਗਈਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਲਕ ਜ਼ਮੀਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਕੰਪੈਨਸੇਸ਼ਨ ਦੇਣ ਦਾ ਗੌਰਮੈਂਟ ਇਰਾਦਾ ਰਖਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ?

**मन्त्री :** मेरा ख्याल है कि आनरेबल मेम्बर साहिब का इशारा शायद नसराला चो की तरफ है। वहां पर जो ज़मीन आई कुछ ज़मींदारों ने तो कहा कि उस पर हम अपनी मलकियत नहीं रखना चाहते हैं और हमें इसकी कम्पैन्सेशन दे दी जाए। उन को तो उसकी कम्पैन्सेशन दे दी गई और वह अब गवर्नमैंट की मलकियत में है। कुछ ज़मींदार ऐसे थे जो अपनी ज़मीन छोड़ने के लिए तैयार नहीं थे। वह काश्त करते है और उस से फायदा उठाते है। बरसात के मौसम में जब पानी चलता है तो उस पर काफी पैदावार होती है इसलिए वह ज़मीन छोड़ने के लिए तैयार नहीं। अगर वह तैयार हों तो गवर्नमैंट वह ज़मीन लेकर उन को कम्पैन्सेशन देने के लिए तैयार है। इस सम्बन्ध में कदम उठाए जा सकते हैं।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** क्या मन्त्री महोदय बताएंगे कि चोज़ को कंट्रोल करने के लिए इस लिए रुपया नहीं रखा गया क्योंकि इस महकमे का वज़ीर ही हरियाणा प्रान्त से लिया जाता है और उसे इस के अन्दर कोई दिलचस्पी नहीं होती और साथ ही क्या वह बताएंगे कि उन को उस इलाके का दौरा करने के लिए कोई रिप्रिज़ैंटेशन मिली और क्या उन्होंने उस इलाके की हालत को जांचने के लिए कोई दौरा किया ?

**मन्त्री :** इस सवाल का दौरे के साथ क्या ताल्लुक है ? वैसे आनरेबल मेम्बर, श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री, बड़े प्रोग्रेसिव विचारों के आदमी हैं, उन को छोटे छोटे सवालों में भी हरियाणा वगैरा को नहीं लाना चाहिए। इस में हरियाणा का वज़ीर होना या न होना, कोई ऐसी बात नहीं है। यह नहरों का मामला है (विघ्न) कोई वज़ीर हो फलड तो आते ही रहते हैं। जहां का वज़ीर बनता है फलड्ज़ भी उस के साथ साथ वहीं जाते है (हंसी) आप को चाहिए तो आप भी आ जाइए आप को भी वज़ीर बना देंगे।

---

## Pilot Project Schemes Introduced in Amritsar District

†*6883. **Comrade Makhan Singh Tarsikka :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state —

(a) the total expenditure incurred to date on the Pilot Scheme introduced in Amritsar District for the eradication of water-logging together with the details thereof ;

(b) whether it is a fact that the Engineers wrote dissenting notes against the introduction of the said Pilot Project Scheme in the areas where it has been actually introduced, if so, a copy of the relevant discussion along with the notes be laid on the Table of the House. ?

---

†*Note.*—Treated as unstarred under direction of the hon. Speaker.

**Chaudhri Rizaq Ram** : (a) Two anti-waterlogging Pilot Schemes are being executed in Amritsar District. These are Anti-waterlogging Scheme Northern area and Antiwaterlogging Scheme Southern area. The total expenditure incurred on these schemes up to December, 1964 is about Rs 49.18 lacs.

(b) No.

---

**Zamindara Water Courses**

*7584. **Pandit Chiranji Lal Sharma** : Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state —

(a) whether it is a fact that Zamindara water courses in the State are being constructed at Government expense ;

(b) if the reply to part (a) above be in the affirmative, the number of such water courses constructed by the Irrigation Department in the Delhi Division together with their full particulars including the cost incurred thereon ?

**Chaudhri Rizaq Ram** : (a) No.

(b) Does not arise.

---

**Appointment of Arbitration Tribunal to Settle Disputes between the P.W.D., Irrigation Branch and Contractors, etc.**

*7900. **Shri Sagar Ram Gupta** (Put by Shri Amar Singh) : Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state —

(a) the practice being followed at present by the Government for getting the disputes between the P.W.D., Irrigation Branch on the one hand and the contractors or Labour Construction Co-operative Societies on the other, arbitrated upon ;

(b) whether it is a fact that the Government has been advised to appoint separate and independent Arbitration Tribunal to settle the dispute mentioned in part (a) above ; if so, when and by whom ;

(c) whether the Government have decided to appoint the Arbitration Tribunal mentioned in part (a) above, if not the reasons therefor ?

**Chaudhri Rizaq Ram** : (a) Arbitration is admissible in all disputes arising out of the contract or piece work agreement.

(b) Yes ; by the All-India Seminar of Labour Contract and Construction Co-operatives held at Nagpur in September, 1962.

(c) It is under consideration.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਰੈਜ਼ੋਲੀਊਸ਼ਨ ਹੈ ਇਹ ਨਾਗਪੁਰ ਵਿਚ 1962 ਦਾ ਪਾਸ ਹੋਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਦੋਨੋਂ ਪਾਰਟੀਜ਼ ਦੇ ਇੰਡੀਪੈਂਡੈਂਟ ਟ੍ਰਿਬਿਊਨਲ ਬਣਾਏ ਜਾਣ ਜਿਹੜੇ ਲੇਬਰ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਸੋਸਾਇਟੀਜ਼ ਔਰ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਦੇ ਡਿਸਪਿਊਟਸ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨ। ਗੌਰਮੈਂਟ ਵਲੋਂ ਕਿਹਾ ਕਿਹਆ ਹੈ ਕਿ it is under consideration for the last three years. ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਿਹੜੀਆਂ ਟੈਕਨੀਕਲ ਜਾਂ ਲੀਗਲ ਡਿਫੀਕਲਟੀਜ਼ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕਰਕੇ ਇੰਡਸਟਰੀਅਲ ਡਿਸਪਿਊਟਸ ਬਾਰੇ independent tribunal ਸਰਕਾਰ ਤਿੰਨ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਬਣਾ ਰਹੀ ?

**लोक कार्य तथा कल्याण मन्त्री** : गवर्नमैंट का तो यह फ़ैसला था कि इंडिपैंडेंट ट्रिब्यूनल की ज़रूरत नहीं है । लेकिन फिर भी रैजिस्ट्रार, कोग्राप्रेटिव सोसाईटीज़ इस के मुताल्लिक दोबारा लिखा और कहा कि इस फैसले को रीकंसिडर किया जाए तो 9-1-65 को एक मीटिंग हुई जिस में रैजिस्ट्रार, कोग्राप्रेटिव सोसाईटीज़ और दूसरे नुमाइन्दे भी शामिल थे और फैसला यह हुआ कि ऐसी अलग ट्रिब्यूनल बनाने की कोई ज़रूरत नहीं। यह फैसला उन सब की मर्ज़ी से हुआ। इस लिए फिलहाल हमने इस को पोस्टपोन कर दिया है।

**Shri Amar Singh :** Sir, it has been stated in part (c) of the Question :—

"Whether the Government has decided to appoint the Arbitration Tribunal mentioned in part (b) above, if not, the reasons therefor ?"

मैं यह जानना चाहता हूं कि जब यह सवाल तीन साल से अण्डर कंसिडरेशन है तो क्या ईदर वे गवर्नमैंट ने फैसला करने की कोई पालिसी बनाई है कि ऐसा ट्रिब्यूनल बनाना है या नहीं बनाना ?

**मन्त्री** : अभी अभी मैंने चौधरी दर्शन सिंह साहिब के सवाल के जवाब में अर्ज़ किया था कि जहां तक पी. डब्ल्यू. डी., इरीगेशन डिपार्टमैंट का ताल्लुक है फैसला कर चुके हैं कि कोई अलग बनाने की ज़रूरत नहीं क्योंकि वहां आर्बिटरेशन के लिए अलग ऐस. ई. एप्वायंटिड है जो काम कर रहा है और तकरीबन सारा काम डिसपोज़ आफ हो चुका है। फिर भी रैजिस्ट्रार, कोग्राप्रेटिव सोसाईटीज़ के साथ मीटिंग की थी जिस में यह फैसला किया गया कि इसे बनाने की ज़रूरत नहीं है।

---

**Mr. Speaker :** Question No. 7919 stands in the name of Lala Rulya Ram.

(The hon. Member was not present in the House. The Question was not put.)

**कामरेड राम प्यारा** : स्पीकर साहिब, इस सवाल में सिर्फ कुछ इतलाह मांगी गई है। इस लिए अगर आप इजाज़त दे दें तो मिनिस्टर साहिब सिर्फ जवाब ही पढ़ दें। इस पर सप्लीमैंटरीज़ नहीं होंगी।

**Mr. Speaker :** I am sorry, I cannot evolve a novel procedure.

---

**Danger to certain villages by River Jamuna changing its course**

*7979. **Shri Fateh Chand Vij :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state—

(a) whether it is a fact that villages Nanehra and Tamsabad in tehsil Panipat, district Karnal, are in danger as the river Jamuna has changed its course and is flowing nearer to them, if so, the details of the scheme, if any, formulated to save the said villages;

(b) whether there is any scheme under the consideration of the Jamuna Committee comprising of the Ministers of Punjab,

U.P. and Union Governments to save the said villages by constructing a dam ?

**Chaudhri Rizaq Ram** : (a) Yes. Due to continuous eroding action of River Jamuna, its course has shifted opposite villages Nanehra and Tamsabad involving construction of an embankment. A scheme has been approved by the State Government.

(b) The honourable Member is probably referring to an embankment. If so the scheme is under consideration of the Jamuna Committee.

**श्री फतेह चन्द विज** : क्या लोक कार्य मन्त्री बताने की कृपा करेंगे कि जिस तरह यू.पी. सरकार ने जमुना पार की तरफ अपने इलाके में नाजायज़ तौर पर, जमुना कमेटी की मंजूरी के बगैर, बान्ध बना कर पानीपत और घरौंडा के इलाके को तबाह करने की योजना बना रखी है क्या आप भी अपने इलाके में कोई ऐसा बान्ध बनाने के लिए तैयार हैं ताकि इस इलाके को महफूज़ किया जा सके ?

**लोक कार्य तथा कल्याण मंत्री** : नाजायज़ तौर पर कोई बान्ध बनाने का इरादा हमारी सरकार का नहीं है।

**श्री मंगल सेन** : क्या सिंचाई मंत्री जी बताने की कृपा करेंगे कि उत्तर प्रदेश सरकार की तरफ से नाजायज तौर पर बान्ध बनाए जाने पर क्या हमारी सरकार ने जमुना कमेटी के पास शिकायत की है ?

**मन्त्री** : हम ने एक दफा नहीं कई दफा शिकायत की है और जमुना कमेटी की मन्ज़ूरी से हम ने भी कई प्रोटेक्टिव बान्ध बनाए हैं जिन का 1960-61 में फैसला हुआ था और हम ने भी पंजाब सरकार की तरफ से कुछ और बान्ध बनाने की इजाज़त मांगी थी जिन में से कुछ की मन्ज़ूरी तो मिल गई है और कुछ की अभी नहीं मिली।

**श्री फतेह चन्द विज**: क्या मंत्री महोदय बताएंगे कि जैसे जब इन्होंने पाकिस्तान के साथ बात करनी हो तो उस में यह बेबसी का इज़हार कर देते हैं और जब उत्तर प्रदेश सरकार के साथ बात करनी हो तो उस के साथ भी यह बेबसी का इज़हार कर देते हैं, तो मैं पूछना चाहता हूं कि इन की यह बेबसी कभी खत्म होगी भी कि नहीं होगी और अगर होगी तो कब होगी ?

**श्री मंगल सेन** : सवाल का जवाब देते हुए वज़ीर साहिब ने बताया है कि पार्टली बान्ध बनाने की इजाज़त मिल गई है और पार्टली इजाज़त नहीं मिली तो मैं यह पूछना चाहता हूं कि जिन बान्धों की इजाज़त मिल चुकी है क्या सरकार उन की कन्स्ट्रक्शन कर रही है ?

**मन्त्री** : हम ने काफी बान्धों पर कन्स्ट्रक्शन की है और तकरीबन 30 या 35 बान्ध बन भी चुके हैं। लेकिन जो स्ट्रेटेजिक प्वायंट्स हैं जिन पर बान्ध लगाने से दरिया का रुख बदला जा सकता है उन का केस अभी जमुना कमेटी के पास है। वैसे तो हम ने यह सुझाव दिया है कि जमुना कमेटी को एबालिश कर दिया जाए ताकि

[लोककार्य तथा कल्याण मन्त्री]
दोनो गवर्नमैंट्स पर यह रोक न रहे और जिस की जितनी मर्जी आए उतने बान्ध बना ले लेकिन अभी इस के बारे कोई फैसला नहीं हो सका।

**कामरेड राम प्यारा:** मिनिस्टर साहिब ने फरमाया है कि कुछ नाजायज़ बान्धों की मन्ज़ूरी जमुना कमेटी ने दी है तो मैं पूछना चाहता हूं कि क्या जमुना कमेटी में पंजाब के ऐन्जीनीयर्ज़ नहीं थे ? अगर थे तो जिन पंजाब के ऐन्जीनीयर्ज़ ने उन बांधों की मन्ज़ूरी दी उन के खिलाफ ऐसा करने के लिये क्या कोई एक्शन लिया गया है और क्या इस बारे में सेंट्रल गर्नमैंट से बातचीत की जा रही है ?

**मन्त्री :** जमुना कमेटी ने कैसे मन्ज़ूरी उन बांधों की दी और किन वज़ुहात में यह मन्ज़ूरी दी गई है इन की डिटेल्ज़ इस वक्त मेरे पास मौजूद नहीं है। यह एक स्पेसिफिक सवाल है इस के लिए अलग नोटिस दे दें, मैं पता कर के बता दूंगा।

**चौधरी रन सिंह :** क्या सिंचाई मन्त्री जी बताएंगे कि जो स्पर उत्तर प्रदेश सरकार ने जमुना दरिया पर बनाए हैं और जिन की वजह से दरिया पर रोक लग गई है और पानी हमारी तरफ आ गया है और उस के नतीजे के तौर पर पंजाब के ज़मीदारों की हज़ारों एकड़ ज़मीन उत्तर प्रदेश में चली गई है तो क्या सरकार उन को इस ज़मीन का मुआवज़ा देने के बारे में सोच रही है जिस से उन लोगों की तसल्ली हो सके ?

**मन्त्री :** इस के लिए मैं ने पहले भी बताया है कि हम वहां प्रोटैक्टिव बांध बना रहे हैं और कई और बांध बनाने के लिए केस जमुना कमेटी के पास भेजा हुआ है। इस काम के लिए हम ने एक अलग डिवीज़न खोली हुई है और जो भी प्रोटैक्टिव मैयर्ज़ मुमकिन हो सकते हैं वह हम ले रहे हैं।

---

**Digging a Drain near village Sisrauli and Chamarian, district Rohtak**

***8015. Shri Ram Dhari Balmiki :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state —

(a) whether there is any Scheme under the consideration of the Government to dig a Drain (Chillaur, Jassla, Behmanwas Drain) near villages Sisrauli and Chamarian in Rohtak District ;

(b) if the reply to part (a) above be in the affirmative, whether the said drain will be diverted into drain No. 8 or the Pir Bahoodi Tank ;

(c) whether it is a fact that the Government has received a representation from the residents of village Sisrauli in connection with the said drain, if so, a copy thereof be placed on the table of the House ;

(d) whether it is also a fact that the Executive Engineer, Hariana, Rohtak, sent a proposal to the Superintending Engineer, Western Jamuna Canal (West) Circle, Rohtak on 3rd October, 1964 for diverting the said drain to Pir Bahoodi tank instead of Drain No. 8 ; if so a copy thereof be placed on the table of the House ;

(e) if the reply to part (d) above be in the affirmative, whether the said proposal is proposed to be implemented, if not, the reasons therefor ?

**Chaudhri Rizaq Ram :** (a) Yes.

(b) The alignment is still under consideration.

(c) Yes. A copy of the representation is laid on the table of the House.

(d) Yes. A copy of the report of the Executive Engineer, Hariana Division, to Superintending Engineer Western Jamuna Canal (West) Circle, is placed on the table of the House.

(e) The matter is under consideration.

No.——3987/129-W, dated 3rd October, 1964.

To

The Superintending Engineer,
W.J.C. West Circle, Rohtak.

*Subject.*—Ghillaur, Jasia, Bahamanwas drain.

I forward herewith an application from the villagers Sasroli, Khadwali, Jindran, Chamaran, etc., with the following remarks :—

An application from the villagers of Sasroli village addressed to the Public Works Minister and duly endorsed to by him is also attached herewith. The alignment of the drain has been proposed by your goodself as shown in red line on the enclosed blue-print plan and the case has been forwarded tothe Superintending Engineer, Project Drainage Circle, Chandigarh *vide* your letter No. 20057/8/2310 (Irrg), dated 19th August, 1964. The villagers want that the drain may be proposed to outfall into Pir Bahaudin tank instead of direct in drain No. 8 near village Sisrauli. The alignment as desired by the villagers is shown in yellow line. I have instructed the villagers and I am of the opinion that the drain marked in yellow line is better than that marked in red line between A & B. The village abadis of all the villages are at very low place and if drain No. 8 will be run to full supply then the safety of the villages will be threatened by back flow in addition to this we will have to provide one syphon under Rohtak Distributary at point 'C' whereas no syphon is required if the drain is proposed along the yellow line, as one syphon is already constructed under Rohtak Distributary at a point 'D'. This syphon of course will have to be remodelled to cater full ultimate discharge of the drain that can be done as less of cost than construction of the new syphon at point 'C'.

I would, therefore, request your goodself to kindly forward the above proposal along with the application to Superintending Engineer, Project Circle, for favour of consideration before the final proposal of the drain under reference.

(Sd.)........,
Executive Engineer,
Haryana Division, Rohtak.

No. 12092-94/, dated 3rd October, 1964.

Copy of the above forwarded to the Sarpanches of villages Sasroli, Chamaran and Khidwali for information with reference to their application received in this connection.

(Sd.)......,
Executive Engineer,
Haryana Division, Rohtak.

नकल मुताबिक असल.

श्रीमान मोहतम हरियाणा डिवीजन,
साहिब बहादुर रोहतक ।

सेवा में निवेदन है कि हम सायलां मौजा चमारियां अर्ज करते हैं कि आप की नई तजवीज मुताबिक ड्रेन बर्खी से बाहमणवां तक गोहाना से रोहतक वाली सड़क के

[Minister for Public Works and Welfare]

साथ साथ आई और फिर चमारियां की तरफ मोड़ दिया है। वह नहीं बनाना चाहते इस मे बेहतर इलाज है कि इसको सड़क के साथ साथ ही हौदी में मिला दिया जाए और मोड़ डालने की ज़रूरत नहीं हो तो रेल्वे लाइन के साथ साथ निकाल दिया जावे। पानी का खुद बखुद बहाव है। आप की स्कीम से चमारियां गांव डूब जायेगा। और यह नई ड्रेन खोद पुरानी नं० 8 को मिला दी गई है। बहुत ज्यादा पानी आ जाएगा क्योंकि पहले ही राजबाहा रोहतक पर पहरा दे कर रोका जाता है।

अर्जी तहरीर : 27-9-64,

सायलां मौजा चमारियां,

तहसील रोहतक, जिला रोहतक।

**श्री राम धारी बालमीकी** : क्या सिंचाई मंत्री जी बताएंगे कि यह जो दो स्कीमें बनाई गई हैं इन में से किस स्कीम को मन्ज़ूरी गवर्नमेंट ने दी हुई है ?

**मन्त्री** : जिस ड्रेन की एलाइनमेंट ड्रेन नं० 8 में जाती है गवर्नमेंट उस की मन्ज़ूरी दे चुकी हुई है लेकिन दूसरी स्कीम जिस की तरफ माननीय मैम्बर का इशारा है उस पर अभी गौर हो रहा है और यह देखा जा रहा है कि इस के पूरा करने पर कितने रुपए खर्च आएंगे ।

**श्री अमर सिंह** : क्या मंत्री महोदय बताएंगे कि वहां से पानी निकालने के लिये यह जो दूसरी स्कीम बनाई गई है यह कब बनी है और यह कब फाइनेलाईज़ होगी और ड्रेन नं० 8 का पानी कब पीर बहुदीं टैंक में डाला जाएगा ?

**मन्त्री**: माननीय मैम्बर को शायद इस बात का पता नहीं है कि ड्रेन नं० 8 बहुत नीचे की तरफ है यानी वह डाऊनस्टरीम है और उस का पानी उस टैंक में डालना किसी तरह से भी प्रैक्टिकेबल नहीं । अगर ऐसी स्कीम पर अमल करने की कोशिश की जाए तो इस से बहुत बड़ी डिवास्टेशन होने का खतरा है।

**श्री मंगल सेन** : सिंचाई मंत्री जी ने कहा है कि इन के सामने दो स्कीमें हैं। एक स्कीम तो पहले चमारी गांव को डबोने की थी यानी उसके पास से ड्रेन नं० 8 में वह पानी ले जाने की स्कीम थी और दूसरी स्कीम वह है जो बड़ी सस्ती है जिस से सीधा वह पानी पीर बहुदीं में ले जा कर डाला जाए। तो मैं पूछना चाहता हूं कि क्या इस दूसरी स्कीम पर फ्लड से पहले 2 अमल हो जाएगा ?

**मन्त्री** : हम जिस किसी भी स्कीम पर काम करेंगे वह फ्लड से पहले २ पूरा कर देंगे ।

**श्री मंगल सेन** : कौन सी स्कीम पर करेंगे ? नम्बर दो पर जो स्कीम है क्या उस पर काम किया जाएगा या नहीं किया जाएगा ?

**मन्त्री** : मैं ने कहा है कि वह अभी अण्डर कनसिड्रेशन है। जब तक इस बारे में कोई फैसला नहीं हो जाता उस वक्त तक मैं कैसे बता सकता हूं।

---

**Pension case of Shri Udham Singh Daffedar in the Irrigation Department**

***8031. Pandit Mohan Lal Datta :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state—

(a) whether he is aware of the fact that Shri Udham Singh who retired as Daffedar from the Irrigation Department (1st Bhakra Main Line Circle, Patiala) in the year 1962 has not yet been sanctioned his pension despite many representations to the Department;

(b) whether he received in July, 1964 any communication from a Legislator along with a representation of the person referred to in part (a) above, if so, the contents thereof, the action taken thereon and the time by which the pension case is expected to be finalised?

**Chaudhri Rizaq Ram ;** (a) Yes.

(b) Yes. The communication and the representation were for early grant of pension. Action is being taken to finalise the case early.

**पंडित मोहन लाल दत्त :** क्या मंत्री महोदय बताने की कृपा करेंगे कि यह मामला जो 1962 से लटक रहा है इस के हल होने में क्या अड़चनें हायल हैं जिन की वजह से यह तीन साल गुज़र जाने पर भी उस आदमी की पेनशन मन्ज़ूर नहीं की गई ?

**लोक कार्य तथा कल्याण मन्त्री :** माननीय मैम्बर को इस बात का ख्याल रखना चाहिए कि पेनशन के केस डिसाईड होने में तीन साल लग जाना कोई बड़ी बात नहीं होती है क्योंकि ऐसे कई केसों में तो दस दस या पन्द्रह पन्द्रह साल तक वक्त लग जाता है। वैसे इस केस में झगड़ा यह था कि आया यह दफेदार पर्मानेंट है या नहीं है। एकाऊंटेंट जेनरल की राए यह थी कि वह पर्मानेंट नहीं है और वह सिर्फ ग्रेच्यूटी के लिये ऐनटाईटल्ड है और वह उस को दे दी गई है। अब उस का कनफर्मेशन का केस रेगुलराईज़ किया जा रहा है और उस के बाद वह पेनशन के लिये एन्टाईटल्ड हो जाएगा।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा :** मंत्री महोदय ने फरमाया है कि पेनशन के केस डिसाईड होने में तीन साल का अरसा लग जाना कोई बड़ी बात नहीं है क्योंकि आम तौर पर इस में दस दस साल तक वक्त लग जाया करता है। तो मैं पूछना चाहता हूं कि क्या उन को इस बात का अहसास नहीं है कि एक आदमी जो रिटायर हो जाता है उस के पास कोई और ज़रिया गुज़ारे का नहीं होता सिवाए पेनशन के और इस लिये उस को पेनशन देने का इंतज़ाम जल्दी होना ज़रूरी है ? कोई टाइम की लिमिट होनी चाहिए।

**श्री अध्यक्ष :** लिमिटेशन्ज़ पहले प्रोवाईडिड नहीं हैं। (Limit of time is not provided for.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा:** लिमिटेशन के लिए तो यह हाउस जो बैठा है।

10.00 a.m.

**मन्त्री :** मेरे कहने का मतलब यह नहीं है कि हर पेनशन के केस के लिए इतना टाईम लगता है। हरेक केस में ऐसा नहीं होता। असल बात तो यह है कि पार्टीशन के बाद बड़ी डिफीकल्टीज़ पैदा हो गई थीं क्योंकि उस वक्त कइयों का रिकार्ड वहां से नहीं आया था, कइयों को ऐफीडेविट्स देने पड़े और उन को रेगूलेराईज़ करना पड़ा। कइयों की

[लोक कार्य तथा मन्त्री]

सरविस बुक्स वहां से नहीं आई थीं और इन तमाम चीजों के मुकम्मल करने में वक्त लाज़मी तौर पर ज़्यादा लग जाता है।

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦੱਸਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜੁਲਾਈ, 1964 ਵਿਚ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਲੈਜਿਸਲੇਟਰ ਨੇ ਖਤ ਲਿਖਿਆ ਸੀ ਤਾਂ ਕੀ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਇਨਫਰਮੇਸ਼ਨ ਦਿੱਤੀ ਸੀ ?

**मन्त्री** : इस के मुतल्लिक ज़बानी याद नहीं है मगर पंडित मोहन लाल जी सिर हिला रहे हैं उन को जवाब पहुंचा होगा।

**श्री मंगल सेन** : आप ने बताया है कि तीन साल का अर्सा तो थोड़ा है नारमली दस बारह साल का अर्सा लगता है तो मैं पूछना चाहता हूं कि यह जो मिनिस्टीरियल रैवोल्यूशन हुआ है आपोज़ीशन की मेहरबानी से तो क्या उस के बाद कोई स्टैप्स सोचे गए हैं कि पैनशनों के केस जल्दी तय हुआ करें ?

**मन्त्री** : आप को यह भी मालूम है कि वह रैवोल्यूशन होने में भी दस बारह साल लगे हैं। (हंसी)

---

## Electrification of villages

***7041. Pandit Mohan Lal Datta:** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state—

(a) the number of villages electrified during the current financial year (1964-65) to date districtwise;

(b) the number of villages electrified in Amb and Gagret Blocks during the said period;

(c) the number of villages proposed to be electrified during the year 1965-66, districtwise?

**Chaudhri Rizaq Ram:** (a) A statement is laid on tne table of the House.

(b) One.

(c) Programme for future electrification has not been finalized due to shortage of funds.

स्पीकर साहिब, मैं ज़रा इस जवाब को अमैंड कर दूं कि यह शार्टेज आफ फंड्ज़ की बात नहीं है, यह प्रोग्राम अभी फाइनेलाईज़ नहीं किया गया है।

*Statement showing No. of places electrified districtwise in Punjab State during 1964-65 up to December, 1964*

| Serial No. | District | Number of places electrified from April, 1964 to December, 1964 |
|---|---|---|
| 1 | Mohindergarh | .. 2 |
| 2 | Kapurthala | .. .. |
| 3 | Simla | .. 9 |

| Serial No. | District | Number of places electrified from April, 1964 to December, 1964 |
|---|---|---|
| 4 | Patiala | .. 8 |
| 5 | Jullundur | .. 3 |
| 6 | Ambala | .. 6 |
| 7 | Bhatinda | .. 4 |
| 8 | Ludhiana | .. 7 |
| 9 | Sangrur | .. .. |
| 10 | Gurgaon | .. 1 |
| 11 | Karnal | .. 13 |
| 12 | Amritsar | .. 8 |
| 13 | Kangra | .. 9 |
| 14 | Ferozepore | .. 20 |
| 15 | Hissar | .. 4 |
| 16 | Rohtak | .. 9 |
| 17 | Hoshiarpur | .. 7 |
| 18 | Gurdaspur | .. 15 |
| | Total | .. 125 |

**पंडित मोहन लाल दत्त** : मन्त्री महोदय ने बताया है कि पैसे की कमी की वजह से स्कीम फाईनेलाइज़ नहीं की गई है। तो क्या वह बतायेंगे कि जो रुपया आप लाइफ-इनश्योरेंस से लोन का ले रहे हैं उस में से कुछ तुच्छ सी रकम इन गरीब बलाक्स की इलैक्ट्रीफिकेशन के लिये भी रखेंगे ?

**लोक कार्य तथा कल्याण मन्त्री** : पोज़ीशन यह है कि दो करोड़ रुपया मिलेगा मगर यह बात अभी फाइनेलाइज़ नहीं हुई है, बात चीत अभी चल रही है। जब यह मिलेगा तो ऐसा इरादा है कि इस में से एक करोड़ ट्यूबवैल्ज़ लगाने के लिये ऐलोकेट किया जाए मगर यह सारे इलाकों के लिए होगा जहां कि बारानी इलाके हैं और जहां पर प्रोडक्शन बढ़ाई जा सकती है। ऐसे और जिन इलाकों में ट्यूबवैल्ज़ लग सकते हों उन को प्रायर्टी दी जायेगी मगर तहसीलवाइज़ रकम नहीं बताई जा सकती कि कितना कितना खर्च होगा ।

**पंडित लाल चन्द प्रार्थी** : क्या मन्त्री महोदय बताने की कृपा करेंगे कि ज़िलावार जिन देहात को बिजली देने का ख्याल है या दी है उन देहात को पापुलेशन या एरिया के लिहाज़ से बिजली दी गई है या कोई और क्राईटेरिया है जो इस बात के लिये मुकर्रर किया हुआ है ?

**मन्त्री** : बिजली जो दी जाती है उस के लिये न तो पापुलेशन का क्राईटेरिया है और न ही यह ज़िलावार किया गया है। हां एक बात का जरूर ख्याल रखा गया है कि जिन ज़िलों की काफी इलैक्ट्रीफिकेशन हो चुकी है और जहां दूसरी इरीगेशन की फैसिलिटीज़ हैं उन पर इस काम के लिये कम रुपया खर्च करें मगर जो बारानी इलाके हैं और जहां पर यह खर्च करके ऐग्रीकल्चरल प्रोडक्शन बढ़ सके, वहां पर ज्यादा रुपया खर्च हो इस बात का खयाल रखा जाता है।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਇਲੈਕਟਰੀਫੀਕੇਸ਼ਨ ਆਫ ਵਿਲੇਜਿਜ਼ ਦੀ ਸਕੀਮ ਹੈ, ਕੀ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਵਾਟਰ ਲੌਂਗਡ ਏਰੀਆਜ਼ ਨੂੰ ਪਰਾਇਰਟੀ ਦੇਣ ਦੀ ਸਕੀਮ ਹੈ ?

**मन्त्री** : इस बारे में अर्ज़ यह है कि हम ने शैलो ट्यूबवैल्ज़ के लिए रुपया गवर्नमैंट आफ इंडिया से मांगा हुआ है। जब वह मिल गया तो नहरों के साथ या जहां पर वाटरलौगिंग है वहां पर शैलो ट्यूबवैल्ज़ लगाने का प्रोग्राम है और बिजली देने का प्रोग्राम है मगर यह सारी बात रुपया मिलने की सूरत में ही फाइनलाइज़ होगी।

**श्री फकीरिया** : क्या मन्त्री महोदय बताने की कृपा करेंगे कि नरवाना तहसील में भी ट्यूबवेल्ज़ लगाने की सरकार की कोई स्कीम है ?

**मन्त्री** : इस में ट्यूबवैल्ज़ की बात नहीं है। वह तो खुद या तो पार्टीज़ लगाएं या फिर इस बारे में ऐग्रीकल्चर डिपार्टमैंट कोई बात करे। यह तो इलैक्ट्रीफिकेशन की बात है और इस में हम निरवाना जैसे इलाकों को प्रायर्टी देना चाहते हैं। (विघ्न)

**पंडित मोहन लाल** दत्त : मन्त्री महोदय ने यह जो जवाब मुझे दिया है इस में कहा गया है कि अम्ब और गगरेट के दो बलाक्स में सिर्फ एक गांव में बिजली पहुंची है। क्या सरकार इस काम को तेज़ करेगी या इतने बैंकवर्ड इलाके की डिवैलपमेंट इसी तरह से होगी कि साल साल में एक गांव में बिजली पहुंचे ?

**मन्त्री** : जो सवाल मैंम्बर साहिब ने किया है इस में सिर्फ वही गांव हैं जिन में पिछले साल काम चलाया था, उस को कम्पलीट किया। सारी स्टेट में 125 गांव कवर हुए थे। नए साल में 12-13 हजार एसी दरखास्तें पड़ी थीं जिन में बिजली नहीं दी गई थी। इस लिये उधर रुपया लगाया और पांच हज़ार ट्यूबवैल्ज़ को एनर्जाईज करने का प्रोग्राम बनाया गया। कुल 1 हज़ार क करीब ट्यूबवैल्ज़ एनर्जाइज हो चुके हैं।

---

## Energising of Tubewells in the State

***8176. Shri Fateh Chand Vij :** Will the Minister for Public Works and Welfare be pleased to state—

(a) whether it is a fact that a few days back Government declared that all the applications received upto 31st December, 1964 for electric connections for tubewells are expected to be disposed of and connections provided by the 31st March, 1965;

(b) if the reply to part (a) above be in the affirmative whether the tubewells in Panipat Tehsil in Karnal and Palwal Tehsil in

district Gurgaon regarding which applications had been received by the 31st December, 1964, have since been energised; if not, the time by which these are proposed to be energised?

**Chaudhri Rizaq Ram:** (a) No, The Board had only issued instructions for grant of connections by 31st March, 1965 to all the tubewells in respect of which Test Reports had been received before 1st December, 1964.

(b) All the tubewells in Panipat Tehsil for which Test Reports were received upto 30th November, 1964 were energised by 31st March, 1965. All such tubewells of Palwal Tehsil by 5th April, 1965.

**श्री फतेह चन्द विज :** क्या मन्त्री महोदय यह बताने की कृपा करेंगे कि अगर यह बात उन के नोटिस में लाई जाए कि 31 दिसम्बर, 1964 तक सिवाए महकमें के कर्मचारियों को टिप करने के और सारी फारमैलिटीज़ पूरी कर दी गई थीं मगर फिर भी उन को कनैक्शन नहीं दिया गया तो क्या वह इस बात के लिये ज़िम्मेदार कर्मचारियों के खिलाफ ऐक्शन लेंगे ?

**लोक कार्य तथा कल्याण मन्त्री :** मैं ने कहा है कि 30 नवम्बर तक जिन की टैस्ट रिपोर्ट आ चुकी थीं पानीपत और पलवल तहसील में उन सारे ट्यूबवैल्ज़ को एनर्जाइज़ किया जा चुका है। बाकी जो टिपिंग की उन्होंने बात की है, वह तो अगर कोई केस यह हमारे नोटिस में लाएंगे तो ऐक्शन होगा ही।

**ਕਾਮਰੇਡ ਭਾਨ ਸਿੰਘ ਭੌਰਾ :** ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਐਸ਼ੁਰੈਂਸ ਦਿਤੀ ਸੀ ਕਿ 31 ਮਾਰਚ ਤਕ ਕਨੈਕਸ਼ਨ ਦੇ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਜਿਥੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਅਗਰ ਉਹ ਕੇਸ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਂਦੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਕਾਰਵਾਈ ਕਿਤਨੀ ਦੇਰ ਵਿਚ ਕਰਨਗੇ ?

**मन्त्री :** जो पिछले साल का फैसला था कि 30 नवम्बर तक जिन की टैस्ट रिपोर्ट्स आ चुकी हैं, उस को एनर्जाइज़ किया जाए, वह पूरा कर दिया है, बाकी को भी कर रहे हैं (विघ्न) कोई रहता हो तो पता नहीं, लकिन जहां तक पानीपत तहसील का सवाल है वहां ऐसे नहीं रहते। दूसरी तहसीलों के बारे अगर आप नोटिस देंगे तो पता कर दूंगा।

**चौधरी देवी लाल :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर, सर। पहले इन्होंने 31 मार्च तक ट्यूबवैल्ज़ लगाने की ऐशुरैंस दी थी। अब जवाब में कहते हैं कि शायद कोई रह गया हो, आयंदा ख्याल रखेंगे। तो क्या, स्पीकर साहिब, ऐशुरैंसिज़ किसी तरह से यहां पर बन्द नहीं हो सकतीं, यह मेरे पास ऐशुरैंसिज़ कमेटी की रिपोर्ट है.....

**श्री अध्यक्ष :** यह क्या प्वायंट आफ आर्डर है। (It is no point of order.)

**चौधरी देवी लाल :** यहां पर बार बार एशुरैंसिज़ दी गई हैं। यह दो पोथे इन ऐशुरैंसिज़ से भरे पड़े हैं। मैं आप की रूलिंग चाहता हूं कि बाहर जो पब्लिक में वादे किये जाते हैं वह तो ठीक हैं मगर जो हाउस में किए जाएं वह पूरे न किए जाएं तो क्या यह बेहतर न होगा कि ऐशुरैंसिज़ बन्द करने की कोशिश की जाए ?

**श्री अध्यक्ष** : बैठिए। आप ने यह बात पहले भी रेज़ की थी, मेरा ख्याल था कि आप समझ गए होंगे ,इस की रैमेडी मेरे पास नहीं है हाउस के पास है। (विघ्न)

(Let the hon. Member resume his seat. I thought he had understood the position earlier when he h-d raised this matter. The remedy lies not with the Speaker but with the House.)

**श्री रन सिंह** : अभी अभी वज़ीर साहिब ने फरमाया है कि जिन केसों में टैस्ट रिपोर्ट 31 दिसम्बर तक आ गई थी उन्हें 31 मार्च तक इलैक्ट्रिफाई किया जा चुका है। तो अगर उन के नोटिस में कुछ ऐसे केसिज़ लाए जाएं कि जहां पर टैस्ट रिपोर्ट 31 दिसम्बर तक आ गई थी मगर उन्हें इलैक्ट्रीफाई नहीं किया गया और जो उन्होंने बताया है गलत है तो जिन कर्मचारियों ने ऐसा किया है क्या उन के खिलाफ कार्रवाई करने को सरकार तैयार है ?

**मन्त्री** : मैं ने 31 दिसम्बर नहीं कहा बल्कि 30 नवम्बर तक की बात की थी। मैं यह बात साफ करना चाहता हूं कि इस बात का फैसला किया गया था और सरकार की तरफ से हिदायत जारी कर दी गई थी। चौधरी देवी लाल जी ने फरमाया है कि सरकार ने कोई इस सम्बन्ध में एशोरेंस दी थी। वह एशोरेंस नहीं थी बल्कि हिदायत जारी की गई थी कि 5,000 या 6,000 टयूब वैल्ज़ को जिनकी टैसट रिपोर्टें 30 नवम्बर तक आ गई थीं ऐनरजाइज़ कर दिया जाए। यह कोई ऐशोरेंस नहीं थी। फिर इस हाउस में अगर कोई ऐशोरैंस दी गई हो तो उसे इनवेरीएबली आनर किया जाता है और यह हमारा फर्ज़ बनता है। बाकी इन्होंने भारी भारी कताबें दिखाई हैं। यह आज की नहीं, इस में ऐशोरैंस पिछले कई सालों की भी चली आ रही हैं और हो सकता है चौधरी देवी लाल जी की अपनी भी कोई हों। यह आप इन को पढ़ लें या पढ़वा लें। (हंसी)

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਕੀ ਪੀ. ਡਬਲਿਯੂ. ਡੀ. ਮਨਿਸਟਰ ਦੱਸਣ ਦੀ ਖੇਚਲ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜਗਰਾਉਂ ਤਸੀਲ ਵਿਚ ਪਿੰਡ ਮਲਕ ਅਤੇ ਚੀਮੇ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ 1964 ਵਿਚ 13 ਟਯੂਬਵੈਲਾਂ ਦੀਆਂ ਟੈਸਟ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਸਨ ਤੇ ਉਥੇ ਦੇ ਐਸ. ਡੀ. ਓ. ਇਨ-ਚਾਰਜ ਨੇ ਫੀ ਟਯੂਬਵੈਲ 200 ਰੁਪਏ ਰਿਸ਼ਵਤ ਮੰਗੀ ਸੀ ? ਇਨ੍ਹਾਂ 13 ਵਿਚੋਂ ਕੇਵਲ ਚਾਰ ਆਦਮੀਆਂ ਨੇ ਰਿਸ਼ਵਤ 200 ਰੁਪਏ ਫੀ ਟਯੂਬਵੈਲ ਦੇ ਹਿਸਾਬ ਨਾਲ ਦੇ ਦਿਤੀ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੁਨੈਕਸ਼ਨ ਮਿਲ ਗਏ ਪਰ ਬਾਕੀਆਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲੇ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਇਕ ਕੰਪਲੇਂਟ ਰਜਿਸਟਰੀ ਕਰਵਾ ਕੇ ਵਜ਼ੀਰ ਮੁਤੱਲਿਕਾ ਨੂੰ ਭੇਜੀ ਗਈ ਜਿਸ ਦੀ ਇਕ ਕਾਪੀ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਵੀ ਆਈ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਇਹ ਕੰਪਲੇਂਟ ਤੁਹਾਡੇ ਪਾਸ ਆਈ ਹੈ ਤਾਂ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੀ ਇਸ ਵਿਚ ਕੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਹੈ ਤੇ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕੀ ਐਕਸ਼ਨ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ? ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹਨ ?

**मन्त्री** : जो बात गिल साहिब ने फरमाई है अगर यह नोटिस दें तो सारी पोज़ीशन पता करके बता दूंगा। बाकी जो कम्पलेंट आती है उस के बारे में कारवाई की जाती है और ऐक्शन लिया जाता है। लेकिन यहां पर ऐक्शन लेने में डिफीकलटी आती है एक तो यह कि यह एम्पलाइज़ बोर्ड के होते हैं गवर्नमेंट के नहीं। (विघ्न) —

इस लिए गवर्नमेंट ऐक्शन नहीं ले सकती । मगर अब हम ने इस के लिए विजीलैंस डिपार्टमेंट को निगरानी करने के लिए कहा है। गवर्नमेंट जितने भी मैयर्ज़ इस सिलसिले में ऐडाप्ट कर सकती है, वह अक्सर करती है । इस के अलावा अब यह भी कर दिया गया है कि अगर किसी ने कोई दरखास्त देनी है तो उस तारीख का इंदराज करके प्रायरटी कायम की जाएगी जिस दिन दरखास्त आयेगी । इस तरह टैस्ट रिपोर्ट की तारीख भी दर्ज करके नंबर कायम किया जायेगा । जो भी हम ऐक्शन ले सकते हैं वह हम ले रहे हैं । हम जितनी भी कोआपरेशन दे सकते हैं देने को तैयार हैं ।

**Mr. Speaker:** Next question please.
**Shri Babu Dayal Sharma:** 8267.

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : On a point of order, Sir. ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫਰਮਾਇਆ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਰਿਸ਼ਵਤਾਂ ਦੇ ਕੇਸਿਜ਼ ਆਉਂਦੇ ਹਨ, ਕਿਉਂਕਿ ਬੋਰਡ ਸਾਡੇ ਮਾਤਹਿਤ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਲਈ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲੈ ਸਕਦੇ । ਇਸ ਅਧਿਕਾਰ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਆਪਦਾ ਰੂਲਿੰਗ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਆਇਆ ਉਹ ਸਜ਼ਾ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ?

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਜੀ, ਜਿਸ ਦਿਨ ਇਲੈਕਟਰਿਸਟੀ ਬੋਰਡ ਤੇ ਡਿਸਕਸ਼ਨ ਹੋਵੇਗੀ ਉਸ ਦਿਨ ਇਹ ਸਾਰੇ ਸਵਾਲ ਕੀਤੇ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ । (The hon Member can discuss these points when the Electricity Board comes under discussion.)

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਜੇ ਕੋਈ ਐਸ. ਡੀ. ਓ. ਜਾਂ ਹੋਰ ਕੋਈ ਇਲੈਕਟ੍ਰਿਸਿਟੀ ਬੋਰਡ ਦਾ ਇਮਪਲਾਈ ਮੇਰੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਿਸ਼ਵਤ ਲੈਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਕੀ ਗਵਰਮੈਂਟ ਮੇਰੇ ਨੋਟਿਸ ਦੇਣ ਤੇ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਲਵੇਗੀ ਯਾ ਨਹੀਂ, ਮੈਨੂੰ ਕਲੀਅਰ ਜਵਾਬ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ?

**Mr. Speaker** : The Government has the controlling authority over the State Electricity Board.

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री** : On a point of order, Sir. मेरा point of order यह है कि मिनिस्टर साहिब ने अपनी बेबसी का इज़हार किया है मगर ट्यूबवैल्ज़ के सिलसिले में, जैसे कि गवर्नमैंट ने एशोरैंस दी है, अगर कोई कुनैकशन न मिले तो ऐसी हालत में गवर्नमैंट क्या करेगी ?

**Mr. Speaker :** He has elaborated it later on that they can take action.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਇਲੈਕਟ੍ਰਿਸਿਟੀ ਬੋਰਡ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦੱਸਿਆ ਕਿ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਅਟਾਨੋਮਸ ਬਾਡੀ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਅਸੀਂ ਦਖਲ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦੇ । ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜਨਤਾ ਜਾਣਦੀ ਹੈ ਕਿ ਬੋਰਡ ਦੀ ਇਤਨੀ ਸੁਲਝੀ ਹੋਈ ਹਾਲਤ ਨਹੀਂ, ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਹਾਊਸ ਅੱਗ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਰੇ ਖੜ੍ਹੇ ਹੋਕੇ ਇਹ ਦੁਆ ਕਰਨ ਕਿ ਇਸ ਬਿਜਲੀ ਬੋਰਡ ਤੇ ਬਿਜਲੀ ਪੈ ਜਾਏ । (ਹਾਸਾ)

(No reply was given)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : On point of order, Sir. शुक्र है खुदा का आज मुझे भी इजाज़त मिल गई अलहम्दुलिल्ला--जनाब वाला, मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि अभी चौधरी देवी लाल जी ने ऐशोरैंसिज़ के मुताल्लिक फरमाया .. ..

(Interruption by Shri Surendra Nath Gautam)

**श्री अध्यक्ष** : श्री गौतम, मैं आपको वारनिंग देता हूं कि अगर मैं एक दफा मना कर दूं और अगर इस के बाद भी आप प्रैस करते रहेंगे तो यह प्रापर नहीं होगा। I have already allowed Khan Sahib to speak. (I warn the hon. Member Shri Gautam not to go on pressing even after I have refused him permission. This is not proper. I have already allowed Khan Sahib to speak.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि चौधरी देवी लाल ने हाउस में ऐशोरैंसिज़ की दो बड़ी पोथियों को रैफर किया। इस के मुताल्लिक आप ने फरमाया कि आप के पास इस का कोई इलाज नहीं है। मैं आप की रूलिंग चाहता हूं कि क्या आप इतने बेबस हैं कि गवर्नमैंट को ऐशोरैंस पूरी करने के लिए भी नहीं कह सकते? आप बताएं फिर जो ऐशोरैंस हाउस में गवर्नमैंट की तरफ से दी जाती है उसे कैसे पूरा कराया जाए ?

**श्री अध्यक्ष** : खान साहिब, आप भी एक तजरुबेकार लैजिसलेटर हैं। आपको मालूम है कि जब गवर्नमैंट कोई एशोरैंस देती है तो इस के लिए हाऊस ने ऐशोरैंस कमेटी बनाई हुई है। हर साल इस कमेटी की रिपोर्ट टेबल पर ले की जाती है। इस के बाद हाऊस की अपनी राये बनती है कि जिस ऐशोरैंस की इम्पलीमैंटेशन नहीं हुई उसे कैसे इम्पलीमैंट करवाया जाए। यह तो हाऊस ने फैसला करना होता है। (The hon. Member is also an experienced legislator. He knows that the House has constituted an Assurances Committee to deal with the assurances given by the Government. Its report is laid on the Table every year and House forms its opinion about the implementation of any assurance which is not implemented. The decision lies with the House.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : स्पीकर साहिब, आप कोई हिदायत तो फरमा सकते हैं। अगर हम से गल्ती हो भी जाए तो आप हिदायत तो देते ही हैं। इसी तरह एशोरैंस पूरी करने के लिए कोई हिदायत होनी चाहिये।

**Mr. Speaker** : The instructions are already there that every assurance must be honoured by the Government.

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौत्तम** : On a point of order, Sir. मेरा point of order यह है कि क्या ऐसा भी हो सकता है कि अगर किसी मैम्बर को सप्लीमैंटरी करने की इजाज़त न मिले तो क्या वह point of order रेज़ करके सवाल पूछ सकता है ?

**श्री अध्यक्ष** : जिस तरह आप परसिस्ट करते हैं इस तरह और भी करते हैं और प्वायेंटस आफ आर्डर रेज़ होते रहते हैं । (As is the case with the hon. Member himself others too persist in raising points of order.)

**Sardar Gurdarshan Singh :** Mr. Speaker, the Assurances Committee is nominated by you and as such it derives its strength from you. If you are helpless and have no effective power then no useful purpose can be served by that Committee.

**श्री अध्यक्ष** : ऐश्योरैंसिज़ कमेटी इस हाऊस की बनाई हुई है, हाऊस ने मुझ पावर दी है एश्योरैंस कमेटी को बनाने के लिए । चुनांचि इस तरह से जो कमेटी बनी है उस का फर्ज़ है कि गाहे बगाहे गवर्नमैंट जो एश्योरैंसिज़ देती है उन को पूरा करवाए । जो पूरी नहीं होतीं वह इस हाऊस में रिपोर्ट की शक्ल में आती हैं । इस पर मेरी कोई जजमैंट नहीं होती, यह तो हाऊस ने ही फैसला करना होता है कि इस रिपोर्ट पर क्या ऐक्शन लिया जाए । (This House has given me power to constitute the Assurances Committee, so it is this House which constitutes the Assurances Committee. Thus it is for this Committee to get the Government assurances implemented by it. Those which are not implemented, they come before this House in the form of its report. I pass no judgment on the Report. The House takes the decision in this matter.)

**Pandit Chiranji Lal Sharma :** Mr. Speaker, Sir, as Chairman of Government Assurances Committee I would say that we have bitter experience of the assurances that are given by the hon. Ministers on the Floor of the House whether in the Governor's Address or in reply to questions or the supplementaries thereof. I regret to say, Sir, that the assurances given by the Government in the years 1958, 1959 and so on have not been implemented so far. Reminders after reminders have been sent by the Vidhan Sabha Secretariat to the various Departments of the Government but to no purpose. (*Interruptions*)

**Mr. Speaker :** Order, order.

**Pandit Chiranji Lal Sharma :** When the assurances are sent to the Government after they are culled out sometime a dispute arises. The Secretary to Government makes his comments that it is not an assurance. Then there is a comment that it is the Government which is the final authority to determine whether a particular reply given by a Minister is an assurance or not, although it has been decided once for all that it is the Assurances Committee which is the final authority to determine it. I would say that there should be some remedy, either you may decide it or the House may do it. And once again I say with full sense of responsibility that the assurances which are given by the Ministers on the Floor of the House are not implemented.

**श्री अध्यक्ष** : आप ने सवाल उठाया है कि एश्योरैंस जो हाऊस में दी जाती हैं वह मैं पूरी कराऊं । बतौर स्पीकर के मेरी इस में कोई अपनी राये नहीं हो सकती । हां इस में दो

[श्री अध्यक्ष]

राएं नहीं हो सकतीं कि अगर हाऊस में कोई एश्योरेंस दी जाए तो वह जरूर पूरी होनी चाहिए। (The hon. Members have raised the point that the Speaker should get the assurances implemented from the Government. As Speaker, I have no opinion in this matter, although there can be no different opinion than that once an assurance is given in the House, it must be implemented.)

**चौधरी देवी लाल** : On a point of order, Sir. जिस तरह ऐश्योरेंसिज़ के पूरा न होने के मुताल्लिक आप ने बेबसी दिखाई यह काबले अफसोस बात है । आप एश्योरेंसिज की बजाए भी वायदे कहें ताकि पब्लिक गैलरी को भी मालूम हो जाए कि वायदे पूरे नहीं किए जाते । (*Interruptions*)

**लोक कार्य तथा कल्याण मन्त्री** : इन के सैक्रेटरी पंडित चिरंजी लाल जी ऐश्योरेंसिज़ पर अंगरेज़ी में बोले हैं मगर आपको एश्योरेंस की बजाए वायदे का लफ्ज इस्तेमाल करने के लिए कहा जा रहा है। Chaudhri Devi Lal must be sorry for that. (*Interruptions*)

**Mr. Speaker**: Order, order please. This is not proper.

**चौधरी देवी लाल** : स्पीकर साहिब, यह सवाल कवेस्चन आवर में उठाया गया था कि जो ऐश्योरेंसिज गवर्नमेंट की तरफ से पूरी नहीं की जातीं उन को कैसे पूरा किया जाए। इसे आप अश्योरेंस कहें, वादा कहें या कमिटमेंट कहें, गवर्नमेंट को चाहिये कि इसे पूरा करे। कई दफा जान बूझ कर ऐसी ऐश्योरेंसिज़ को जिन में डिपार्टमेंट खुद इन्वाल्व्ड होता है, उन्हें एश्योरेंसिज नहीं समझते और उन्हें पूरा नहीं होने देते। **हम कहते हैं कि यह मिनिस्टर की ज़िम्मेवारी होनी** चाहिये कि अगर कोई सैक्रेटरी, डिप्टी सैक्रेटरी एश्योरेंस पूरी नहीं करता तो ऐसी हालत में उस हैड आफ दी डीपार्टमेंट की जवाब तलबी होनी चाहिये, उसे सैंश्युर करना चाहिये। इसके मुताल्लिक हाऊस में प्वायंट आऊट किया जाये। मेरा कहने का मतलब है कि जो भी इस हाऊस में ऐश्योरेंस दी जाए वह in letter and spirit implement होनी चाहिये।

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, 1954 ਤੋਂ ਕਮੇਟੀ ਔਨ ਗਵਰਮੈਂਟ ਐਸ਼ੋਰੈਂਸਿਜ਼ ਬਣੀ ਹੈ। ਪਹਿਲਾਂ ਪੰਡਤ ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਜੀ ਇਸ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਨ, ਫੇਰ 2 ਸਾਲ ਮੈਂ ਵੀ ਚੇਅਰਮੈਨ ਰਿਹਾ, ਹੁਣ ਪੰਡਿਤ ਚਿਰੰਜੀ ਲਾਲ ਜੀ ਇਸ ਦੇ ਚੇਅਰਮੈਨ ਹਨ। ਇਸ ਦੀਆਂ ਆਈਆਂ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਤੋਂ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਇਹ ਕਲੀਅਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗਵਰਮੈਂਟ ਨੇ ਬੜੇ ਬੜੇ ਵਾਇਦੇ ਕੀਤੇ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਅਮਲ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਮੈਂ ਆਪ ਤੋਂ ਰੂਲਿੰਗ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਸਰਕਾਰ ਵਲੋਂ ਕੀਤੇ ਵਾਇਦੇ ਰਹਿ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ, ਜੇ ਉਹ ਰਹਿ ਜਾਣ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਾਉਣ ਦੇ ਲਈ ਤੁਹਾਡੇ ਕੋਲ ਕੀ ਤਰੀਕਾ ਹੈ ?

पर रखी, मुझे पता नहीं कि इस बात का इस में ज़िक्र है या नहीं। अगर इस बारे में ज़िक्र नहीं तो मैं उन से उम्मीद करता हूं कि वह इस पहलू पर एवान की वाकफीयत के लिए ज़रूर रौशनी डालें क्योंकि पब्लिक का इस में इंट्रैस्ट है। अब यह पब्लिक की तमाम बातें हो गई हैं। चीफ मिनिस्टर साहिब यह भी बताएं कि क्या श्री कृष्णास्वामी ने अपनी दूसरी किश्त में आफिसरों के खिलाफ कार्यवाही करने की सिफारिश की। मुझे मालूम नहीं कि इस स्टेटमैंट में इस के बारे में बताया गया। अगर नहीं बताया गया तो ज़रूर बताया जाना चाहिए। यह कह देना काफी नहीं होगा कि मुफादे आम की वजह से नहीं बताया जा सकता। यह तो मुफादे आम का तकाज़ा है कि यह सारी चीज़ें पब्लिक के सामने आएं। हमें यह भी बताया जाए कि वह आफिसर्ज़ कौन है जिन के रवैये के बरखलाफ श्री कृष्णास्वामी ने अपनी तीसरी किश्त में नुक्ताचीनी की। यह मामूली बात नहीं। कोई किसी को बचा नहीं सकेगा। देश का टैम्पर ऐसा है कि आजकल ऐसी बातें बरदाश्त नहीं की जा सकेंगी। अगर इस में किसी ने गड़बड़ की और बचाने की कोशिश भी की तो वह खुद भी बच नहीं सकेगा। बचाने वाला भी खुद खत्म हो जाएगा क्योंकि मुल्क का टैम्पर ऐसा बन चुका है। (बाबू बचन सिंह द्वारा विघ्न)

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं ने सुना है कि श्री कृष्णा स्वामी ने किसी बड़े आफिसर के बरखलाफ डेढ़ या दो सफे का नोट लिखा और कहा कि इस आफिसर ने दास कमीशन के सामने झूठे हलफिया बियान दिए। उन्हों ने यह भी कहा कि इन्होंने अपने ओहदे को बट्टा लगाया है और अपनी पोज़ीशन को बहुत नीचे गिराया (आपोज़ीशन की तरफ से शेम शेम) अगर कोई इस किस्म की बात आई तो चीफ मिनिस्टर साहिब बताएं कि इस के बारे में अब तक क्या कार्यवाही की गई और आगे क्या कार्यवाही करनी होगी। डिप्टी स्पीकर साहिबा, श्री कृष्णास्वामी ने कहा या नहीं कहा लेकिन हमें खुद मालूम है कि बहुत से अफसरों ने हलफीया बियान दिए। क्या मुख्य मन्त्री साहिब, इस पहलू पर भी ग़ौर करेंगे और जिन आफिसरों ने झूठे हल्फीया बियान दिए, क्या उन के बर्खिलाफ कार्यवाही करने को तैयार हैं या नहीं? दास रिपोर्ट पर फौलो-अप ऐक्शन महज़ एक तमाशा बन कर रह गया है। जिन का ज़िक्र कृष्णास्वामी की रिपोर्ट में किया गया उन में से कुछ अफसरों पर ही ऐक्शन लिया जाएगा, बाकियों के खिलाफ कुछ नहीं होना और न ही अब तक कुछ हुआ। दास कमीशन रिपोर्ट में जिन पालेटीशनों के बरखलाफ कहा गया है, उनके खिलाफ कोई ऐक्शन होने का सवाल पैदा नहीं होता। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से एक सवाल पूछना चाहता हूं कि जब किसी आफिसर ने बेकायदगी की और पालेटीशन ने भी कोई बेकायदगी की। जिन बातों को मैं ने पहले दास कमीशन की रिपोर्ट से पढ़ कर सुनाया था, तो इस बिना पर पता चलता है कि किसी ने भी कोई बेकायदगी नहीं की और बिल्कुल सही तरीके से जायदादें इकट्ठी कीं, यह बिल्कुल ग़लत है।

[ चौधरी हरद्वारी लाल ]
तो क्या दास कमीशन की रिपोर्ट को बिल्कुल फजूल समझा जाए ? दास कमिशन रिपोर्ट में जगह जगह पर कहा गया कि फलां जगह पर उस की ज़िम्मेदारी नहीं है लेकिन अफसरों और साथियों ने उस को खुश करने के लिए उस के परिवार को खुश करने के लिए यह सब कुछ किया । मैं यह कहना चाहता हूं कि अफसरों की कोई ग़लती नहीं, पौलीटीशन्ज़ की भी कोई ग़लती नहीं, फिर यह जायदादें ठीक बन गई हैं तो छोड़ो सुरेन्द्र कैरों को और गुरेन्द्र कैरों को, उन को क्यों खामखाह खींचा जा रहा है, उन्हें आराम करने दो । उन्हों ने जायदादें बनाई हैं, किसी तरह से बनाईं, उन्हें फल खाने दो । डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर हम इन सारी चीज़ों को वसीह ज़ाविया निगाह से देखें तो हमें फालो-अप ऐक्शन के दायरे को भी वसीह करना पड़ेगा ।

**बाबू बचन सिंह** : आन ए प्वांयट आफ आर्डर, मैडम । आज इस बहस को सुनने के लिए बहुत से विज़िटर्ज़ आए हुए हैं लेकिन उन को जगह नहीं मिली । उन को बैठाने के लिए जगह का इन्तज़ाम किया जाना चाहिए ।

**उपाध्यक्षा** : मेरे पास कोई शिकायत नहीं आई । मैं दरयाफत कर लेती हूं । अगर आप के पास कोई चिट आई है तो मेरे पास भेज दें मैं पता कर लूंगी । ( I have received no such complaint. I will inquire about it. If the hon. Member has received any chit in this connection he may pass it on to me and I shall inquire.)
(विघ्न)

**श्री बलरामजी दास टंडन** : बहुत से लोग बाहर खड़े हैं ।

**श्री मंगल सेन** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, उन के पास बने हुए हैं, वह वैसे ही नहीं खड़े हुए । (विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : अगर आप के पास उन की कोई चिट आई है तो मेरे पास भेज दें । जितनी जगह हो सकेगी उन को दे देंगे । लेकिन बाहर की भीड़ को अन्दर नहीं बुलाया जा सकता ; यह कोई पब्लिक जलसा नहीं है । ( If the hon. Member has received any chit from them he may pass it on to me. They will be accommodated as far as possible. But the gathering out side can not be allowed to come in the galleries. It is not a public gathering.)

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : जो चिट हमारे पास आएगी हम उस को आप के पास भेज देंगे लेकिन इस से समस्या का हल होने वाला नहीं है । आप इन्स्ट्रक्शन्ज़ दें कि जिन के पास पास मौजूद हैं उन को सीढ़ियों में बैठने की इजाज़त दे दी जाए क्योंकि बहुत से लोग पास ले कर बाहर खड़े हैं ।

**Deputy Speaker : I will arrange.**

**श्री मंगल सेन** : मेरी प्रार्थना यह है कि 22 सैक्टर से भीड़ लाने का सवाल नहीं है.........

लोग बाहर खड़े हैं उन के पास बने हुए हैं।........

**उपाध्यक्षा** : डाक्टर बलदेव प्रकाश जी कुछ रिस्ट्रेन्ट रखा करें। उन को बैठाने के लिए अरेंज करने के लिए कुछ टाईम भी तो चाहिए । जिन के पास बने हुए हैं उन को बैठाने के लिए आई विल अरेंज । (विघ्न) काईंडली लिस्न टू मी । मैं आप से दरखास्त करती हूं आप सुनते नहीं हैं । उन को बैठाने में दो चार मिनट तो लग ही जाएंगे। ( The hon. Member Dr. Baldev Parkash should please use some restraint. After all some time is required to make seating arrangements for the . I will arrange seats for those who have been issued passes. (*Interruption*) Kindly listen to me, I request the hon. Members but they do not care. It will take two or three minutes to arrange seats for them.)

**चौधरी हरद्वारी लाल** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन्ट्रप्शन से मेरी बात का सिलसिला भी टूट जाता है और मैं बात भूल भी जाता हूं ।.... मैं यह कह रहा था कि तंग ज़ाविया निगाह से फालो-अप एक्शन हो सकता है और दूसरे वसीह ज़ाविया निगाह से । अगर हम वसीह ज़ाविया निगाह से देखें तो फालो-अप एक्शन के दायरे को भी वसीह करना पड़ेगा । मैं यह कहने पर मजबूर हूं कि पिछले 11 महीने में हम इस सिलसिले में एक इंच भी सही रास्ते पर नहीं बढ़े। आखिर दास कमीशन की रिपोर्ट पर सही फालो-अप एक्शन क्या होना चाहिए था ? एक तरीका तो मैं ने बतला दिया। क्या आप समझते हैं कि महज़ सरदार प्रताप सिंह के इस्तीफा देने से हमारी स्यासी ज़िन्दगी, हमारा पोलिटीकल सिस्टम और हमारा सारा निज़ाम यक कलम पाक और साफ हो गया ? दास कमिश्न की रिपोर्ट हकीकत में हकूमत की ताकत और अख्तियारात के नाजायज़ इस्तेमाल पर एक लम्बा तबसरा है। क्या हम समझते हैं कि सरदार प्रताप सिंह के बाद न किसी ने अपने अख्तियारात को नावाजिब तरीके से इस्तेमाल किया और न ही आइंदा कोई करेगा । यह नहीं है; यह बिल्कुल खाम ख्याली है कि महज़ गवर्नमैंट के बदलने से सारी खराबियां दूर हो जाती हैं।

**उपाध्यक्षा** : मैं यह जानना चाहूंगी कि आप को बोलते हुए 40 मिमट हो गए हैं कितना वक्त आप और लेना चाहते हैं ? (The hon. Member has already taken 40 minutes. I want to know as to how much more time will he take.)

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं जल्दी से जल्दी खत्म करना चाहूंगा ।

**उपाध्यक्षा** : मैं रोकती नहीं हूं । मैं जानना चाहती हूं कि कितना वक्त और लेंगे । ( I do not stop the hon. Member from speaking. I want to know as to how much more time will he take.)

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** : यह बड़ा इम्पार्टैंट सबजैक्ट है इतने वक्त में तो चौधरी साहिब जस्टिस भी नहीं कर सके.....

**उपाध्यक्षा** : मैं उन को रोक नहीं रही । आप की वकालत की ज़रूरत क्यों पड़ी ? ( I am not stopping the hon. Member from speaking. Why are you advocating on his behalf?)

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** : मुझे पता नहीं था कि आप मुझ से पहले खड़ी हुई हैं । मैं तो इतना कहना चाहता हूं कि इस के बारे में टाईम लिमिट नहीं लगानी चाहिए, खुली बहस होने दें ।

**उपाध्यक्षा** : मैं ने यही पूछा था कि कितना समय और लेना चाहते हैं । I have not stopped him. (I only inquired of the hon. Member as to how much more time will he take. I have not stopped him.)

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं कह रहा था कि पहले तो दूसरे नजरिए से देखिए, क्या आप ने एडमिनिस्ट्रेशन को पाक साफ कर दिया है । मैं बताता हूं कि हम ने इस को पाक साफ करने के सिलसिले में क्या किया है । दास कमीशन रीपोर्ट में जो कुछ लिखा हुआ था उस को बिल्कुल हम ने धज्जियां उड़ा दीं । उस की बिना पर हम ने जिन अफसरों को चार्जशीट किया था वह सब के सब वापस ले लिए गए । चार्ज शीट खत्म हो गए । एक अफसर जिस ने झूठा हलफिया बयान दिया था उस को एडमिनिस्ट्रेशन का अजीम रुकन बना रखा है । एक और अफसर जिस ने कमीशन के सामने सरीहन झूठा बयान दिया था, मेरे पास लिखा हुआ पड़ा है, उस को एक तरह से तरक्की दे दी । उस को इंडस्ट्री में ज्वांयट डायरेक्टर बना दिया है । एक और निहायत सीनियर अफसर जो कि स्मगलिंग में इनवाल्वड था उस को बचाने के लिए बेहद कोशिश की है । कुछ ऐसे अफसर थे जिन को पिछली हकूमत ने नाजायज काम करने के लिए इनामिया तरक्की दी हुई थी । जब सरदार प्रताप सिंह जिन्दा थे तो उन का ज़िक्र यहां पर कई बार किया गया, वह अफसर आज भी मजे उड़ा रहे हैं । उन को किसी ने कुछ नहीं कहा हालांकि अखबारात से मुझे पता चला था कि एस्टेबलिशमेंट बोर्ड ने अपनी पूरी कोशिश कर ली लेकिन वे ज्यों के त्यों ही हैं । कुछ अफसरान जिन का ज़िक्र दास कमीशन रीपोर्ट में था ही नहीं या जिन का ज़िक्र अच्छे तरीके से किया गया था लेकिन जिन के बारे में शक था कि पिछली हकूमत के चहेते थे उन को निहायत भद्दे तरीके से परेशान किया गया है । कई एक को जबरी रुखसत पर जाना पड़ा, कई एक के खिलाफ ऐसे इलज़ामात लगाए गए जिन का कोई सिर पैर ही नहीं था और फिर वह इल्ज़ामात वापस लिए गए । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं ने अभी तक किसी अफसर का नाम नहीं लिया लेकिन मैं श्री बलदेव कपूर का नाम लेना चाहता हूं। पहले उस को जबरी रुखसत पर जाना पड़ा, उस के खिलाफ कुछ इल्ज़ामात लगाए गए जो बिल आखिर वापस ले लिए गए । कश्मीर गवर्नमैंट की तरफ से इस अफसर की मांग हुई लेकिन इन बेबुनियाद इल्ज़ामात की बिना पर गवर्नमैंट ने उसे वहां भेजने से भी इनकार कर दिया । वह एक निहायत होनहार और बहादुर अफसर था । उसने मरते दम तक भी अपनी बहादुरी का सबूत दिया । उसका कसूर महज़ यह था कि सरदार प्रताप सिंह से उसके जाती ताल्लुकात थे और इस बात से वह होनहार जवान

भी फालो-अप ऐक्शन की लपेट में आ गया । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह कहूंगा कि वह आज कहीं हो उस की रूह को इस बात की शान्ति होगी कि इस प्रान्त में आज भी ग़लत बातों को ग़लत कहने वाले आदमी मौजूद हैं । जो कुछ भी उस के साथ हुआ वह ग़लत था, जो सलूक उसके साथ किया गया वह निहायत ग़लत था । बहर हाल बलदेव कपूर और इसी किस्म के दूसरे अफसरों, जिनका मैं जिक्र कर रहा था, के साथ जो सलूक किया गया है वह फालो-अप ऐक्शन की एक बदतरीन मिसाल है ।

एक बात जरूर कहूंगा । वह यह कि इस सरकार ने जब से चार्ज सम्भाला है एक बहुत अच्छी बात की जो बाज़ सरकारी अफसरों का एक बोर्ड बना दिया जिसका काम यह था कि वह उन अफसरान की शिकायत की जांच-पड़ताल करें जिन के साथ पिछले चन्द सालों में, पिछली हकूमत के अहद में, ज्यादतियां हुईं । दर असल इस बोर्ड की तकर्ररी भी फालो-अप ऐक्शन का एक हिस्सा थी । लेकिन जहां तक अखबारी खबरों से पता चलता है और जैसा कि उन अफसरान की बातों से, जिन्होंने रिप्रिजेंटेशन्ज़ कीं, पता चलता है इस बोर्ड की भी सिफारिशात ही सिफारिशात जाती रहती हैं । शायद दो-चार पांच-दस मामलात में उन की सिफारिशात को मान भी लिया गया हो लेकिन बाकी सिफारिशात तो मुसलसल ज़ेरे ग़ौर चल रही हैं । तो ग्यारह महीने हो गए, कई महीनों से उन को सिफारिशात जानी भी शुरु हो गईं । किस्साकोताह कि जहां तक ऐडमिनिस्ट्रेशन का सवाल है वहां तो मैं यही कहूंगा कि वही चाल बेढ़ंगी जो पहले थी सो अब भी है ।

**अपोज़ीशन की तरफ से आवाज़** : उस से भी ज्यादा खराब है ।

**चौधरी हरद्वारी लाल**: मुझे पता नहीं । मैं तो वही बात कह रहा हूं जो मैं महसूस करता हूं । कहने का मतलब यह है कि इस फालो-अप ऐक्शन को चाहे आप तंग जाविया नजर से देखें या वसीह से देखें ऐडमिनिस्ट्रेशन की सेहत पर फालो-अप ऐक्शन का अब तक कोई नुमायां असर नहीं पड़ा, बल्कि अमूमन अफसर कुछ बेदिल से हो गए हैं । कई तो इस वास्ते कि उन के खिलाफ बेढंगे चार्ज लगाए गए, उन को नाहक तंग किया गया, प्रेशान किया गया । ऐसे दर्जनों अफसर हैं । कुछ इस वास्ते बेदिल हो गए कि उन को जबरी रुखसत पर भेजा गया जब कि हालत यह है कि सरकारी मुलाज़मों को ऐसी हालत में मकान नहीं मिलते, सहूलियात नहीं मिलतीं और उन को कई एक नई मुश्किलात का सामना करना पड़ता है । कई इस वास्ते बेदिल हो गए कि जो कसूरवार हैं उन्हें उन के कसूर की सज़ा नहीं मिली और कई इस वास्ते कि असल कसूर तो उन के ख़्याल में, और मेरे ख़्याल में भी, पालेटीशंज़ का था, उन को कोई पूछता नहीं और सरकारी कर्मचारियों को ही हर वक्त हर बात में आगे रख दिया जाता है । कई इस वास्ते कि रोज़मर्रा की ऐडमिनिस्ट्रेशन में जिस तरह से पहले अहदे हकूमत में दखल होता था वह अब भी जारी है । इसलिए, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह कह रहा था कि फालो-अप ऐक्शन से ऐडमिनिस्ट्रेशन टोन-अप नहीं हुआ, इसका कोई नुमायां असर ऐडमिनिस्ट्रेशन पर नहीं पड़ा बल्कि

[चौधरी हरद्वारी लाल]

ऐडमिनिस्ट्रेशन बेदिल हो गई है, डीमारेलाइज़ हो गई है । लेकिन मुझे एडमिनिस्ट्रेशन की खामियों और कमियों से परेशान नहीं । ये खराबियां दूर हो सकती हैं अगर हमारा पुलिटिकल सिस्टम ठीक हो । डैमाक्रेसी में सब से ज़रूरी, सब से अहम और बुनियादी चीज़ स्यासी सिस्टम और स्यासी जीवन की सेहत है । पिछली हकूमत ने इस सिस्टम को बिल्कुल तहोबाला कर दिया, ऊपर नीचे कर दिया । प्रान्त के स्यासी जीवन को एक तरह से मफलूज़ कर दिया । अगर ऐसा न किया होता तो बहुत सी वह बुराइयां वाक्या न होतीं जिन का दास कमिशन रिपोर्ट में ज़िक्र किया गया है । चुनांचि दास रिपोर्ट पर, मेरे ख्याल के मुताबिक, हकीकी फालो-अप ऐक्शन यह होना चाहिए था कि हम अपने सूबे के पुलिटिकल सिस्टम को और स्यासी जीवन को सेहतमन्द बनाने के लिए कदम उठाते और उठाएं । देखना यह है कि इस सिलसिले में दास रिपोर्ट ने हमारी आंख खोली है या नहीं. . . .देखना यह है कि इस सिलसिले में पिछले ग्यारह महीनों में प्रान्त के अन्दर कोई तब्दीली आई है या नहीं । डिप्टी स्पीकर साहिबा, एक बहुत अच्छी तब्दीली आई है । मुझे अफसोस है कि चीफ मिनिस्टर साहिब उठकर चले गए हैं । मैं उन की तारीफ करना चाहता था । वह अगर उन के सामने करता तो अच्छी बात थी ।

**सरदार गुरनाम सिंह** : वह अपने कमरे में सुन रहे है ।

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं चाहता हूं कि वह सुनें क्योंकि जहां बुराई की जाए वहां जरूरी है कि दूसरी तरफ की सही बात भी करनी चाहिए । तो एक तब्दीली ज़रूर आई है और वह तब्दीली निहायत वाजया है, निहायत बुनियादी है और निहायत मुफीद है । वह तब्दीली यह है कि गुज़श्ता जून से पहले लोगों के दिमाग़ में और मेरे ख्याल के मुताबिक बहुत से मेम्बरों के दिमाग में एक अजीब किस्म का, एक ग़लत किस्म का डर गालिब था ।

**श्री जगन्नाथ** : वह तो हम ने हटाया है ।

**चौधरी हरद्वारी लाल** : तुमने क्या हटाया ? वह डर उन पर गालिब था । आज वह डर नहीं है। लोगों की बन्द ज़बानें खुलने लगी हैं । चौधरी जगन्नाथ की तो पहले ही खुली हुई थी लेकिन बहुत से ऐसे हैं जिन की ज़बान पहले बन्द थी । आज वह ज़बानें भी खुल गई हैं । एक बहुत भारी तब्दीली और बड़ी मुफीद तब्दीली हुई। अगर वह न हुई होती तो इस वक्त डैमोक्रेसी को आगे ले जाने का सिलसिला शुरू ही न हुआ होता । हम तो गोया एक ग़ार में पड़ गए थे । सारे पंजाब के ऊपर एक डर छा गया था । यह तब्दीली तो इन पिछले ग्यारह महीनों में आ गई है । इस के लिए तो मैं इस गवर्नमैंट को और खास कर मुख्य मन्त्री साहिब को बिल्कुल सच्ची मुबारिकबाद पेश करता हूं । (प्रशंसा) ।

(इस वक्त चौधरी देवी लाल ने कुछ कहा जो कि रिपोर्टज़ टेबल पर सुनाई नहीं दिया )

मैं आप को क्या कहूं । अगर दास कमिशन के बाद भी आप का रवैया ठीक ही रहता तो फिर आप को भी मुबारिकबाद देता । बहरहाल, मैं जिस बात पर आ रहा हूं

वह यह है कि इस तब्दीली के अलावा कोई और तब्दीली अपने सूबे के स्यासी सिस्टम में, पुलिटीकल सिस्टम में, स्यासी जीवन में मुझे अब तक देखने में नहीं आई । पहले महज एक ही शख्स ताकत और अख्तियारात का मम्बा था । वही ताकत और अख्तियारात का मुहाफिज था और महज वही उन्हें बेजा इस्तेमाल किया करता था । लेकिन आज.....मुख्य मन्त्री साहिब तो कुछ बेबस से ही नजर आते हैं ...दर्जनों ऐसे आदमी पैदा हो गए हैं जो नावाजिब तरीकों से ताकत का इस्तेमाल करना चाहते है (आपोजीशन की तरफ से प्रशंसा) इसी सैशन के दौरान, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं ताकत के नाजायज इस्तेमाल की कई मिसालें यहां पर दे चुका हूं । मैंने कहा कि गवर्नमैंट उन की बाबत तहकीकात तो कराए । शायद गवर्नमैंट को, चीफ मिनिस्टर साहिब को उन की तहकीकात करने का वक्त ही नहीं मिलता। अगर इसी तरह से ताकत का नाजायज इस्तेमाल होता रहा तो इसका क्या मतलब होगा ? वैसे तो सरदार प्रताप सिंह में कई बातें बहुत अच्छी थीं । पर अपनी हकूमत के कयाम की खातिर वह लोगों से इमदाद हासिल किया करते थे । पब्लिक में तो वह बदनाम ही थे लेकिन यह बात सही है कि वह तोड़फोड़ में बड़े माहिर थे । मेरे तो जाती ताल्लुकात भी उन के साथ थे और कई दफा मैं भी उन को कहा करता था कि आप ऐसा क्यों करते हैं तो वह बताया करते थे कि भाई, इस के बगैर काम नहीं चलता । लेकिन शायद वह ठीक ही कहा करते थे क्योंकि इस नइ गवर्नमैंट में भी उन आदमियों के बगैर काम नहीं चल रहा (आपोजीशन की तरफ से प्रशंसा) और आज भी वही लोग इस गवर्नमैंट के स्तून बने हुए हैं ।

**एक आवाज** : सरदार जै इन्द्र सिंह जैसे ।

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं किसी का नाम नहीं लेता । बात यह है कि पिछली हकूमत लोगों के लालच और डर का फायदा उठा कर अपनी जिन्दगी को बढ़ाती रही । किसी को डरा धमका दिया, किसी को लालच दे दिया, किसी को परमिट, किसी को कोटा, किसी को किसी तरह का ओहदा और अगर किसी को 34 में भी शामिल न कर सके तो उसे यह कह दिया कि घबराओ मत; वीर छः महनियां विच मैं तैनू इह कर दियांगा, ओह कर दियांगा' । उस वक्त तो यह था लेकिन डिप्टी स्पीकर साहिबा, मुझे अफसोस यह है कि यह गवर्नमैंट स्यासी इमदाद हासिल करने के लिए अपने रास्ते से भटक गई है । जिस तरीके से यह स्यासी इमदाद हासल करती है किसी सही स्यासी सिस्टम में कहीं ऐसा नहीं होता । यह कोई सिखलाने की बात नहीं है ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस मजमून को ज्यादा लम्बा नहीं करना चाहता और यही कहूंगा और मैं ने यह पहले भी कहा था कि पार्टी लाईन्ज पर इन चीजों को नहीं चलाना चाहिए । यहां पर तो सारे प्रान्त की स्यासी जिन्दगी वाबस्ता होती है । . कामरेड राम किशन जी यहां पर नहीं हैं अगर होते तो मैं उन को खुद कहता कि...

**सरदार गुरनाम सिंह** : बैठने से पहले मिनिस्टरी की एक्सपैनशन की लिस्ट जरूर दे देना ।

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं किसी लिस्ट में जाना नहीं चाहता हूं और आप देखेंगे कि मेरा नाम किसी भी लिस्ट में नहीं होगा ; न सरदार दरबारा सिंह की लिस्ट में होगा, न कामरेड राम किशन की लिस्ट में होगा और न ही श्री प्रबोध चन्दर की लिस्ट में होगा और जो लिस्ट लीडर आफ दी आपोज़ीशन देते हैं उस लिस्ट में ही होगा क्योंकि मैं ने तो अपना रवैया ही ऐसा अख्तियार कर लिया है कि लिस्ट विस्ट से बाहर रहा जाए क्योंकि बाहर रहने से भी काफी खिदमत हो सकती है । इस लिए मैं कामरेड जी से यह कहना चाहता था कि इन को यह एक बड़ा अच्छा मौका मिला है और ऐसे मौके किसी किसी को मिलते हैं. . . . (**एक आवाज** : यह इन की खुश किसमती है कि इन को यह मौका मिल गया है) मैं खुश किसमती नहीं कहता, इन पर तो वैसे ही सब को उम्मीद थी कि यह प्रान्त की स्यासी ज़िन्दगी को बदल देंग । लेकिन जहां तक दास कमीशन का ताल्लुक है और उस की रिपोर्ट पर फालो-अप एक्शन का सवाल है मुझे यह बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि इस काम में यह कामयाब नहीं हो सके । मुमकिन है कि अगर यह और कोशिश करें तो कामयाब हो जाएं लेकिन जो अब तक कार्यवाही हुई है उस से तो मुझे बड़ी सखत मायूसी हुई है। पहले जो यहां सरदार प्रताप सिंह की सरकार थी और उस की जो कमज़ोरियां और खराबियां थीं वह हिन्दुस्तान की डैमोक्रेसी की कमज़ोरियां और खराबियां थीं और जो डैमोक्रेसी की बुनियादी कमज़ोरियां होती हैं वही कमज़ोरियां हमारे पंजाब में उस वक्त थीं और बड़े पैमाने पर दिखाई देती थीं और उसी तरीका से वह कमज़ोरियां अब भी सामने आती दिखाई दे रही हैं और यह उस असली कमज़ोरी की ही वजह है जो यहां लिस्टों का ज़िक्र हो रहा है और यह इन्हीं कमज़ोरियों की ही वजह है यहां इस प्रांत में और सारे हिन्दुस्तान में कोई अच्छी मज़बूत आपोज़ीशन भी नहीं बन सकी और न ही बन सकती है क्योंकि यहां आपोज़ीशन वाले भी तो ताकत चाहते हैं और ताकत के ज्यादा नज़दीक जाना चाहते हैं और हम देखते हैं कि इन की आपोज़ीशन तो स्कूलों की अपग्रेडेशन तक ही खत्म हो जाती है । जहां पर ऐसे हालात हों वहां आपोज़ीशन सट्रांग बन भी नहीं सकती क्योंकि खाह आपोज़ीशन के हों खाह टरैयरी बैंचिज़ के मैम्बर साहिबान हों, तमाम के तमाम हकूमत की मेहरबानियों के भिखारी बन कर रह जाते हैं और हर आदमी लालच में फंस जाता है । और यह है भी कुदरती बात क्योंकि जहां सही किस्म की हकूमत न हो और न ही हकूमत की पार्टी के सही काम हों वहां ऐसी बातें होनी लाज़मी बात है । यहां हम देखते हैं किसी को किसी पर एतबार नहीं है क्योंकि हर एक आदमी हर दूसरे आदमी की जड़ काटना चाहता है । जहां ऐसी हालत हो वहां कैसे ठीक तरीका से हकूमत चल सकती है, क्योंकि, डिप्टी स्पीकर साहिबा, यहां वज़ारत के कायम करने के लिए एक ऐसी हवा इस प्रांत में और इस सारे मुल्क में बन गई है । इस लिए मैं कहता हूं कि ताकत का लालच एक बेसिक चीज़ बन गई है । डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप को पता है कि आज से अढ़ाई हज़ार साल पहले प्लैटो गरीस का एक मशहूर फिलासफर हुआ है । उस ने

इस बारे में एक बात कही थी। उन्हों ने कहा था कि डैमोक्रेसी की जो गवर्नमैंट हो वह डिस-इन्ट्रेस्टिड हो । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं हज़रत मौलाना इकबाल का बड़ा मदाह हूं और मैं उन के शेयर आम पड़ता रहता हूं । उन्हों ने एक शेयर इस बारे में कहा है—

हो सदाकत के लिए जिस दिल में लड़ने की तड़प
पहले अपने पैकरे खाकी में जान पैदा करे ।

इस के बग़ैर काम नहीं चल सकता । अगर यह अपनी गवर्नमैंट ठीक तरह से चलाना चाहते हैं तो इस पर अमल करें । दास कमीशन की रिपोर्ट के बाद पंजाब को एक ऐसी हकूमत की ज़रूरत थी और ज़रूरत है जो ताकत के लालच को छोड़ कर और इन्ट्रेस्टिड स्यासत को छोड़ कर एडमिनिस्ट्रेशन को पाक और साफ कर दे। (आपोज़ीशन की तरफ से विघ्न) जहां तक इस सफाई का ताल्लुक है मुझे इस में बड़ी मायूसी हुई है क्योंकि यह सफाई अभी हो नहीं सकी । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह कहूंगा और आज से दो अढ़ाई साल पहले भी सरदार प्रताप सिंह के एहद में भी कहा था कि इस काम के लिए एक सूएसाईड सुक्एड की ज़रूरत है क्योंकि बग़ैर डर को दूर रख कर के हकूमत की उन खराबियों का मुकाबला किया नहीं जा सकता । इसी वजह से हम ने यहां पर प्रजातन्त्र पार्टी की शक्ल में एक सूएसाईड सुक्ऐड बनाया था । उस वक्त सूएसाईड सुक्ऐड की ज़रूरत थी और आज मैं यह कहूंगा कि आज स्यासी सन्यासी दल की ज़रूरत है जो गवर्नमैंट की इन कमज़ोरियों को साफ कर सके । अगर गवर्नमैंट में कोई ऐसा दल बन सके तो दास कमीशन......

**चीफ पार्लियामेंटरी सैक्रेटरी** : उस दल के लिए पहले आप अपना नाम दें।

**चौधरी हरद्वारी लाल** : मैं तो शायद बन भी जाऊं लेकिन आप से पूछना चाहता हूं कि आप क्या करेंगे। इस लिए, डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस बारे में यही कहना चाहता हूं कि यहां डिसइन्ट्रेस्टिड गवर्नमैंट हो....कामरेड जी अब यहां पर तशरीफ ले आए हैं । पता नहीं उन्हों ने मेरी बात को सुना है कि नहीं सुना जो कि मैं ने पहले कही है । मैं अब फिर वही बात कह देना चाहता हूं कि लोगों में आज बड़ी भारी तब्दीली आई है यानी जो पिछली हकूमत में पहले डर था लोगों के दिलों में वह अब दूर हो गया है और मैं समझता हूं कि यह एक बड़ी भारी तब्दीली है और मैं इस के लिए उन्हें हार्दिक मुबारिकबाद देना चाहता हूं ।

**चौधरी देवी लाल** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मेडम। मैं इस बारे में आप की रूलिंग चाहता हूं कि यह जो कांग्रेसी मैम्बर एक दूसरे को डर उठाने का क्रैडिट आपस में एक दूसरे को दे रहे हैं हालांकि यह क्रेडिट आपोज़ीशन को मिलना चाहिए जिस ने यह सब कुछ किया था, तो क्या यह इस तरह से कर सकते हैं ? मैं इस बारे में आप की रूलिंग चाहता हूं ।

**उपाध्यक्षा** : यह कोई प्वायंट आफ आर्डर नहीं है। ( This is no point of order.)

**चौधरी हरद्वारी लाल :** तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि दास कमीशन की रिपोर्ट से जो खराबियां मन्ज़र में आईं उन सब का एक ही इलाज है कि गवर्नमैंट जो हो वह डिसइन्ट्रेस्टिड हो और इसे किसी किस्म का खौफ न हो और न ही इसे कोई लालच हो और यह हमारा जो सिस्टम आफ पोलिटिकल लाईफ है इस को और एडमिनिस्ट्रेशन को साफ और पाक करे । इस लिए मैं तो कामरेड जी से यही कहूंगा कि अब तो सब कुछ इन्हों ने देख लिया है क्योंकि इन्होंने 11 महीने झूटा ले लिया, अब यह ऐसे रास्ते पर चलें और अगर इस रास्ते पर चलने से चीफ मिनिस्टरी भी जाती है तो इस की परवाह न करें और बग़ैर खौफ और बग़ैर लालच के एक दफा सारी एडमिनिस्ट्रेशन को साफ कर दें । (विघ्न)

**Deputy Speaker** : Motion moved :

That the follow-up action on the Das Report in relation to officers of the Government and in relation to non-officials, other than the late Mr. Kairon who had resigned his position as Chief Minister as a result of the Das Commission Report, be discussed.

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, दास कमीशन की रिपोर्ट हमारे सामने आई और उसके बाद चीफ मिनिस्टर साहिब ने चीफ मिनिस्टर का पद

5.00 p. m.

सम्भालते ही यह एलान किया था कि यह रिपोर्ट हर अफसर के मेज़ पर होगी । साथ ही यह कहा कि फालो-अप एक्शन जल्दी होगा । मेरे अंदाज़े के मुताबक न तो किसी अफसर की टेबल पर यह दास कमीशन की रिपोर्ट है, न किसी मिनिस्टर की टेबल पर है और न किसी लैजिस्लेटर की टेबल पर है और न किसी पालिटीशन की टेबल पर है ।

**ਵਿਕਾਸ ਮਾਲਯੋਗ ਮੰਤਰੀ :** ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਤੇ ਹੈ ।

**कामरेड राम प्यारा :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, हमारी गवर्नमैंट यह फालो-अप एक्शन कर रही है और कह रही है । मेरे नुक्ता निगाह के मुताबक यह तो स्लो अप एक्शन है । डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज 11 महीने हो गए हैं अगर गवर्नमैंट इस मामले में पर्टीकुलर होती तो जिन जिन आदमियों ने गुनाह किया है, चाहे वह पुलिटीकल आदमी हो, चाहे वे अफसर तबके से ताल्लुक रखते हों, उनके खिलाफ एक्शन हो जाना चाहिए था । पुलिटीकल आदमियों के खिलाफ तो इसीं लिए एक्शन नहीं होता क्योंकि पालेंटीशन्ज़ का ज़ोर है, शायद उनके बग़ैर मिनिस्टरी जाती रहे । आफीशलज़ के खिलाफ इस लिये एक्शन नहीं होता क्योंकि वे समझते हैं कि कोई न कोई पुलिटीकल आदमी किसी न किसी के साथ नत्थी है । एक स्टेटमैंट आया चीफ मिनिस्टर साहिब का । उस में कई अफसरों के नाम थे । उन में से अब बहुत सारों की बाबत यह है कि फलां के खिलाफ केस ड्राप हो गया, फलां के खिलाफ भी डराप हो गया, फलां का एक्सप्लेनेशन सैटिस्फैक्ट्री था । डिप्टी स्पीकर साहिबा, यहां मुझे छोटी सी मिसाल याद आ गई । वह मैं आप की मारफत हाउस को सुनाना चाहता हूं । एक फौजी सिपाही की तन्खाह 100 रुपया माहवार थी । उसके 6-7 बच्चे थे । वह अपने पास 20 रुपये रख लेता और 80 रूपये अपने घर बीवी को भेज देता । एक दिन उसकी बीवी ने कहा कि मैं

उसे चिट्ठी लिखूं। तो वह अपने पति को लिखती है कि तुम्हें 100 रुपये तन्खाह मिलती है, आप मुझे 80 रुपये भेजते हो, आप सच्चे तो हैं आप 20 रुपये में गुजारा करते हैं और 80 रुपये में हम 7 गुजारा करते हैं। इसी तरह अफसर भी सच्चे हैं, वे एग्ज़ौनरेट हो गए। पालिटीशन्ज़ भी एग्ज़ौनरेट हो गए। ग़ालबन ग़लत तो दास कमीशन ही हुआ जिसने वर्डिक्ट दिया। यह ज्यादती है। उसके बाद यह कहने लगेंगे कि दास कमिशन की बजाए मैमोरियलिस्टस ही ग़लत हैं जिन्होंने इनिशिएट किया। यहां हरद्वारी लाल जी ने बहुत से लोगों पर जिम्मेदारी डाली थी कि लैजिस्लेटर्ज़ भी जिम्मेदार हैं, गवर्नमेंट भी ज़िम्मेदार हैं। But I refuse to believe his statement मैं यह कहता हूं कि मैं 1957 से रिलैंटलैसली प्रताप सिंह कैरों और उसकी हकूमत के खिलाफ चार्जिज़ लगाता रहा। जो तीन चार्जिज़ डायरैक्ट साबत हुए प्रताप सिंह और उसकी हकूमत के खिलाफ वे इस रिपोर्ट के सफा 270 पर हैं :

"Cases where the Chief Minister abused his influence and powers personally and/or by or through his colleagues or subordinates, to help his sons or relatives to acquire or dispose of properties or business in violation of law or rules of established procedure —

(i) Neelam Cinema, Chandigarh ;

(ii) Nandan Cinema and Punjab Cold Storage, Amritsar;

(iii) Sale of surplus lands in village Ramgarh Dhani and Madhar Kalan".

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मुझे फख़्र है कि इन तीन में से दो रामगढ़ धानी और नीलम सिनेमा के चार्जिज मेरे लगाये हुए हैं। यह चार्जिज़ जो सरदार प्रताप सिंह कैरों और उसकी गवर्नमेंट के खिलाफ साबत हुए यह इलज़ाम मैंने लगाए थे (श्री यश पाल की ओर से विघ्न)। यह मिस्टर यश पाल कहते हैं कि ये उनके खिलाफ नहीं हैं। यह मैं फिर पढ़ देता हूं ;

"Cases where the Chief Minister abused his influence and powers personally ..."

यह सिर्फ उसने पर्सनल नहीं लिया। यह गलत समझ रहे हैं। पहला चार्ज उसके खिलाफ है। पहले चार्ज़ की कोई अहमियत नहीं। यह 400 रुपये की मामूली सी बात थी। यह जो दूसरा चार्ज साबतहुआ है, जो मैंने साबत किया है वह बेकायदगी उसने खुद की है, बल्कि यश, वृषभान, सूरज मल जैसे और बहुत सारे मिनिस्टरों का, बहुत सारे अफसरों का मिसयूज़ किया।

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਨਾਉਂ ਨਾ ਲਵੋ ਤਾਂ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ। (ਸ੍ਰੀ ਯਸ਼ ਪਾਲ ਵਲੋਂ ਵਿਘਨ) ਮਿਸਟਰ ਯਸ਼ ਆਪਣੀ ਵਾਰੀ ਤੇ ਬੋਲਣਾ। (It would be better if the hon. Member does not mention names. (*Interruption by Shri Yash Paul*) The hon. Member Shri Yash Paul should please speak on his own turn.)

**कामरेड राम प्यारा** : ਇਹ ਸਫਾਈ ਵਿਚ ਬੋਲੇਗਾ। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अफसोस है कि अपने कुलीग्ज़ को उन्होंने रैफर किया, सुबार्डिनेटस का इनफ्लुऐंस इस्तेमाल किया। अफसरों की दो केटेगरीज़ हैं। एक तो वह जिन्होंने विलिंगली इन्स्ट्रूमेंट बनना चाहा।

[कामरेड राम प्यारा]

अफसोस है कि बलदेव कपूर मारे गए ; वह भी उन में से थे। सारे ही लैजिस्लेटर्ज़ का इन्फलुएन्स इस्तेमाल किया गया। अफसरों को तरकियां दी गई। कुछ ऐसे अफसर थे जिन की मजबूरी थी। न तो सारे अफसर अच्छे हैं और न वह बुराई की किताब में डाले जा सकते हैं जिन्होंने उस वक्त की टैरोरिज़म, विक्टेमाइज़ेशन को फेस किया मैं उन्हें मुबारकबाद देता हूं। उन्होंने पंजाब की खिदमत की। जिन अफसरों ने उनका टूल बन कर फायदा उठाया वे इस स्टेट की एडमिनिस्ट्रेशन को डाऊन ले गए और लास किया क्योंकि उनका डामीनेशन था। यह ठीक है। मैं ज्यादा नहीं कहना चाहता। श्री कृष्णास्वामी ने मेरे सुझाव के मुताबिक लिखा है। मैं नाम नहीं लूंगा। वह अफसरों के मुताल्लिक लिखते हैं। चूंकि आप ने फरमाया है इस लिये मैं नाम पढ़ना छोड़ जाऊंगा। अगर आप पूछेंगे या चीफ मिनिस्टर साहिब पूछेंगे तो मैं पढ़ दूंगा ;

> "His affidavits are not in accordance with facts. He did not compare with the balanced opinion of his predecessor. This Officer.........."

> "..............This Officer never tendered any sound advice. Whatever his other qualifications may be, he is not fit to be an Officer........"

He is one of the biggest three or four Officers of the State.

डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां इतने बड़े अफसरों का यह हाल हो, उनका यह मियार हो, उनका यह स्टैंडर्ड हो वहां हम क्या उम्मीद कर सकते हैं कि इस स्टेट की हालत किस तरह बेहतर होगी। आपको पता है कि यहां क्या हालत है। जब कामरेड राम किशन को किसी सिख अफसर के खिलाफ ऐक्शन लेना होता है तो वह यह सोचते हैं कि अगर सिख अफसर के खिलाफ ऐक्शन लेंगे तो सिख भड़क उठेंगे। अगर सरदार दरबारा सिंह ने किसी हिंदू अफसर के खिलाफ ऐक्शन लेना होता है तो वह यह कहते हैं कि ऐसा करने से हिंदू नाराज़ होंगे। ऐक्शन मैरिट्स और डीमैरिट्स पर लेना चाहिए। जिन आदमियों ने बहुत ज्यादा गुनाह किए उन पर रोलर फिरना चाहिये। इस में हिंदू सिख का सवाल नहीं, इसाई या यहूदी का सवाल नहीं। जिस किसी ने गुनाह किया है उसे सज़ा देनी चाहिये। मेरिट्स और डिमेरिट्स को सामने रखते हुए उनके खिलाफ एक्शन लें। डिप्टी स्पीकर साहिबा, अगर एक्शन नहीं लिया जाता तो इस दास कमिशन रिपोर्ट की क्या अहमियत रह जायेगी। यह एक सटिगमा है। इस डर को दूर करना चाहिये। इस हाउस के मैम्बरों पर इस की ज़िम्मेदारी होगी। इस हाउस के मैंबर कुछ कमज़ोर थे, कुछ ढीले थे, यह समझा जायेगा। जैसा चौधरी हरद्वारी लाल जी ने कहा है कि हमारी हकूमत इस बात को नज़दीक लाना चाहती है, तो यह स्टिगमा हमारे ऊपर रहेगा। यह मेमोरेलिस्टों की खुशनूदी में है कि चार्ज साबित हुए और इस के बाद दास रिपोर्ट में जिन अफसरों के खिलाफ और पालेटीशन्ज़ के खिलाफ ज़िक्र आया है उन के खिलाफ एक्शन न लिया जाए। मेमोरियलिस्ट्स पर यह स्टिगमा है कि साबिका चीफ मिनिस्टर के खिलाफ आवाज़ उठाई जब कि देश की हाइएस्ट असेम्बली उस को स्पोर्ट कर रही थी और इन हालात में चंद सर फिरे आगे आए और एफीडेविट दिए। यह और किसी की हिम्मत नहीं हो सकती थी। और बाकियों की तो यहां तक

हिम्मत न थी कि वह कोई एफीडेविट दाखिल करते । दास कमिशन ने जब उन्हें कहा कि एफीडेविट दो तो उनके पसीने छूटने लगे । और आज अखबारों में चर्चा है । प्रताप अखबार को आप ने सुना । यह लोग आज बातें सुनते हैं और फिर तरह तरह की बातें करते हैं लेकिन उस वक्त किसी की हिम्मत नहीं थी । और एफीडेविट देने वाला कोई नजर नहीं आता था । और इन हालात को मद्देनज़र रखते हुए मौलवी अब्दुल ग़नी डार और चौधरी देवी लाल आगे आए । इन्होंने मौका को संभाला और इस सारी बात का क्रैडिट इन को जाता है । चौधरी देवी लाल और मौलवी साहिब ने जो किया ...... (विघ्न) इस लिये मैं तो यह अर्ज़ कर रहा था कि फारमर चीफ मिनिस्टर जब पूरे जोबन में थे और हमारे देश के प्राइम मिनिस्टर उस चीफ मिनिस्टर की मदद कर रहे थे तो इस चीज़ के होते हुए भी हम न रूके । ....... (विघ्न)

**मुख्य मंत्री** : मेरी अर्ज़ यह है कि यहां पर देश के लेट प्राइम मिनिस्टर का बार बार ज़िक्र करने की इजाज़त नहीं दी जानी चाहिये । क्योंकि हम ने सिर्फ फालो अप एक्शन के बारे में ही यहां पर बहस करनी है ।

**उपाध्यक्षा** : यह ठीक है कि लेट प्राइम मिनिस्टर का ज़िक्र नहीं करना चाहिये । (I agree with the hon. Chief Minister. The mention of the late Prime Minister should be avoided.)

**बाबू बचन सिंह** : आन ए प्वाइन्ट आफ आर्डर । अब दास कमीशन की तकर्ररी हुई तो उस वक्त हमारे लेट प्राइम मिनिस्टर ने चिट्ठी लिखी थी और पंजाब के साबका चीफ मिनिस्टर को सर्टिफिकेट दिया था । तो अगर दास कमिशन का ज़िक्र आएगा तो इस चीज़ का ज़िक्र कैसे न आए ।

**Chief Minister** : The question of the appointment of the Das Commission is not involved here. It is the follow-up action on the Das Commission Report which is under discussion.

**उपाध्यक्षा** : आज दास कमीशन के फालो अप एक्शन पर बहस हो रही है इस लिए प्राइम मिनिस्टर का नाम न लिया जाए । आप ने जो कुछ कहना हो दास कमीशन के फालो अप एक्शन पर कहें । (Only the Follow-up Action on the Das Commission Report is under discussion today and as such I would request the hon. Member to avoid mentioning the name of the late Prime Minister. He may speak on the follow-up action only.)

**कामरेड राम प्यारा** : मैं तो यह अर्ज़ कर रहा हूं कि दास कमीशन जब मुकर्रर किया गया तो प्राइम मिनिस्टर ने चिट्ठी लिखी थी और वह इस रिपोर्ट के साथ है । मैं इस लिये ज़िक्र कर रहा था । . . . .

**Deputy Speaker** : I would request you not to name anybody.

**कामरेड राम प्यारा** : मैं तो आपके हुक्म की तामील करूंगा। मैं तो सिर्फ यह अर्ज़ कर रहा हूं कि हम 200 मन का पत्थर जो था उसको उठाने में कामयाब हुए और जो 10 मन का है उस को उठाने की कौशिश कर रहे हैं और अगर फालो अप एक्शन ठीक न हो तो यह एक स्टिगमा जो स्टेट पर है इस को दूर कैसे किया जाए ? हमें इस स्टिग्मा को उतारना चाहिये। मैं इस बात का ज़िक्र नहीं करता कि जब दास कमिशन बना और इस की तकर्री पर लेट प्राइम मिनिस्टर ने जो चिट्ठी कमिशन को लिखी थी .... (विघ्न)

**Deputy Speaker** : No please.

**बाबू बचन सिंह** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर। जिस चिट्ठी का कामरेड साहिब ज़िक्र करना चाहते हैं यह दास कमीशन की रिपोर्ट के पहले सफे पर दर्ज है इस लिय इस का ज़िक्र कैसे न किया जाए...

**उपाध्यक्षा** : बाबू जी, आपकी तबियत ठीक नहीं, आप बार बार प्वायंट आफ आर्डर पर उठते हैं। मैंने पहले ही कह दिया है कि लेट प्राइम मिनिस्टर का ज़िक्र न किया जाए। (Addressing Babu Bachan Singh) (You are not feeling well and you rise again and again on a point of order. I have told the hon. Member that no mention should be made of the late Prime Minister of India.)

**कामरेड राम प्यारा** : मैं तो जिस चीज़ का ज़िक्र करना चाहता हूं वह 9 जुलाई, 1963 की चिट्ठी है (विघ्न) यह मेरी तरफ लिखी गई है।

**उपाध्यक्षा** : यह किसकी चिट्ठी है ? (Whose letter is this ?)

**कामरेड राम प्यारा**: यह कोई पी. एन. साही है, उसकी चिट्ठी है। इस में लिखा है :

"Prime Minister's Secretariat.
New Delhi—11,
9th July, 1963, 18th Asadha 1885 (Saka).

Dear Sir,

I am desired to acknowledge the receipt of your letter dated July 5,1963 and to say that the letters you have written to the Prime Minister have been forwarded to the Chief Minister of the Punjab who has sent him detailed replies to the charges made. These replies appear to him to deal with these charges adequately and he does not see any reason for him to go more deeply into this question.

2. The Prime Minister is prepared to see you. But he cannot find time to go into all these matters with you. If you wish, you can see him in Delhi on Saturday, 3rd August, at 10 A.M. in the External Affairs Ministry.

Yours faithfully,

(Sd.)............,

(P.N. SAHI),
Private Secretary to the
Prime Minister.

Shri Ram Piara, Comrade,
L/309 Model Town,
Karnal."

**उपाध्यक्षा** : मेरी आप से यह दरखास्त है कि कौन नहीं जानता कि आप इस लड़ाई में पेश पेश थे ? इस लिए आप इन बातों का हवाला न दें बल्कि यह बताएं कि दास कमीशन रिपोर्ट का फालो अप एक्शन ठीक हो रहा है या नहीं। और इस के आगे पंजाब में बेहतरी

होगी या नहीं, नज़ाम अच्छा हो जाएगा या नहीं : (I would request you to avoid this. Everyone knows that you have been in the fore-front in this case. Please mention whether the follow-up action on the Das Commission Report is being done satisfactorily or not and whether it would help in toning up the administration of the State.)

**कामरेड राम प्यारा :** मैं तो इस इवान में अपना स्टेमीना बताना चाहता हूं कि कितना है। पिछली गवर्नमैंट के खिलाफ चार्जिज़ लगाए और उन्हें साबित किया और फिर जिन अफसरों का और पालेटीशनों का नाम लिया गया उन के खिलाफ कोई एक्शन नहीं लिया गया। इह लिये इस स्टेमिना को पूरे ज़ोर से इस्तेक्वाल करेंगे। यह बात, डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस लिये हुई कि जब पिछली गवर्नमेंट थी जिस के खिलाफ यह कमीशन बैठा था और इस में जब छानबीन हुई तो जगह जगह पर अफसरों का और कुछ पालीटीश्नों का ज़िक्र किया गया। मैं इस के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस रिपोर्ट के वालियूम 7 पार्ट 2 में जो लिखा है वह सफा 100 पर है। इस के बारे में मैंने प्राइम मिनिस्टर को लिखा है फिर इन पालीटीश्नों के बारे में ज़िक्र वालियम 7, पार्ट 1 में सफा 152 पर और सफा 153 पर है। इस लिए मैं इन वाक्यात का ज़िक्र करना चाहता हूं। इस में लिखा है :—

(Volume VII-Part I)—Rejoinders of the Memorialists.

(Pages 152)

I further say that as the previous Minister Incharge was acting against the provisions of the above said Act, under the influence of the Chief Minister, the new Minister, Shri Brish Bhan also played to the tune of the Chief Minister. . . . . . . . . ."

(Page 153)

"I further say that finding all limbs of the Government, including Minister Incharge paralysed, I wrote to the Prime Minister in April,—May, 1963 who referred the matter to Shri Kairon who got prepared a note referred to in para IV of his affidavit No. 89, I say that Shri Kairon misguided the Prime Minister . . . . . . . . . . . ."

(Page 175)

It is further written at page 175 :

"Top Priority by name.

---

No. . . . . . . . . . Dated . . . . . . . .

A copy of the extract from letter dated 24th April, 1963, from Comrade Ram Piara, M.L.A. is forwarded to the Estate Officer. He may kindly furnish his comments immediately and send them through a special messenger by 18th May, 1963, so that the case is submitted to the Chief Minister by 20th May, 1963. The case may be dealt at personal level and need not go to office. . . . . ."

[कामरेड राम प्यारा]

इस लिये मैंने कहा है कि चूंकि पिछली हकूमत अपने अफसरों की मदद से लेट प्राइम मिनिस्टर को मिसगाइड करने में कामयाब हुई और फिर जो एफीडेविट दिए गए वह इस तरह के थे कि 'He has not seen the file' लेकिन इस के बावजूद दो जगह ही नहीं, जैसा कि मैंने हवाला दिया है, कई जगह पर उन्होंने फाइल देखी । दास कमिशन ने रिपोर्ट के सफा 97 पर इस का ज़िक्र किया है वहां पर चीफ मिनिस्टर का अपना नोट है :—

On March, 2, 1959, the Chief Minister made the following note—

"It is really surprising that without showing this file to P.W.M.and having his orders thereon the Department decided to call for fresh tenders. P.W.M. may now examine this case and send the same to me with his comments. Fresh tenders which are due today should not be opened till further orders."

**उपाध्यक्षा** : दास कमिशन की रिपोर्ट सब के पास है, इस के ऊपर आपका रिऐक्शन क्या है ; यह बतादें । (Everybody has got a copy of the Das Commission Report. The hon. Member may please state his reaction on it.)

**कामरेड राम प्यारा** : मैं इसी रिपोर्ट की findings पढ़ रहा हूं कि हमें इन पालेटीशन्ज़ के खिलाफ ऐक्शन लेना चाहिये । इस में आगे लिखा है :—

"P.W.M. may kindly discuss their case with the Chief Minister on 16th April, 1959, at 10.00 A.M."

इसमें मैंने यह बताया है कि जिन पालेटीशन्ज़ के खिलाफ ऐक्शन लेने में गवर्नमेंट रिलकटेंट साबत हुई है । उन के मुताल्लिक मैंने इस में नोट भी कराया था कि कौन से पालेटीशन्ज़ इसमें आते हैं । मैं इस लिये फिर दुहरा रहा हूं क्योंकि हो सकता है कि गवर्नमेंट इन चीज़ों को न देखती हो ।

"........It is significant that Sardar Partap Singh Kairon has not filed any affidavit affirmed by Sardar Niranjan Singh Talib, or Shri Suraj Mal or Shri Brish Bhan nor has any of them come forward in spite of public advertisement issued by the Commission inviting affidavits for and against the charges to refute charges by justifying their action and conduct......."

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यहां पर 3 पालेटीशन्ज़ इनवालव्ड हैं । अगर इन पालेटीशन्ज में इमानदारी थी, जुरअत थी तो इनको आगे आना चाहिए था और हमारी तरह दास कमिशन के सामने ऐफीडैविट फाईल करना चाहिए था । अगर मैंने कोई गुनाह किया है तो उसकी थोड़ी बहुत सजा मुझे मिलती । आखिर उस वक्त अगर यह किसी को डिफालटर समझते थे, तो उस वक्त ऐफीडैविट फाईल क्यों न किया । दास कमिशन रिपोर्ट का फालो-अप ऐक्शन भी यही है कि जिन्होंने भी गुनाह किया है उसके खिलाफ ऐक्शन लिया जाए । मैं तो कहता हूं कि जो डिफालटर्ज़ हैं आज भी

वह चीफ मिनिस्टर के इर्द गिर्द हैं ऐसे भी ग्राफीसर्ज हैं जिन के मुताल्लिक चीफ मिनिस्टर साहिब ने न कोई स्टेटमेंट दिया है और न ही कोई शो काज नोटिस ही दिया है ; for example D.C. Sangrur, जिस ने धानी लैंड 40 हजार की 25 हजार में दी । उस वक्त एक फाईनेंशल कमिशनर, जो ग्राज किसी ग्रौर ग्रौहदे पर लगा हुग्रा है, से पूछा तक नहीं गया । मैं हैरान हूं कि यह गवर्नमेंट ऐसे ग्रादमियों पर ऐक्शन लेने में ग्राज डिले क्यों कर रही है । उस वक्त लोगों को चीफ मिनिस्टर से डर लगता था मगर ग्राज वह समझते हैं कि यह तो कामरेड राम किशन की हकूमत है जो कि शरीफ हैं इस लिए लोगों के हौसले खुल गए हैं । मैं इसी लिए तो कहता हूं कि यह शराफत बेशक न छोड़ें मगर दलेरी तो पकड़े । ग्राखिर एक डी. सी. के खिलाफ एक फाईनेंशल कमिशनर के खिलाफ, जो इतने हाई ग्राफीसर्ज हैं, ऐक्शन लेने में यह सरकार ढील क्यों कर रही है ? इस तरह नीलम सिनेमा के मुताल्लिक भी फाइंडिंग्ज दी गई हैं कि फलां फलां शख्स जिम्मेदार है । यह उन के खिलाफ ऐक्शन क्यों नहीं लेते। फिर जिन ग्राफीसर्ज के मुताल्लिक श्री कृष्णा स्वामी ने जिक्र किया उन के ऊपर कोई ऐक्शन नहीं लिया गया । ग्रौर तो ग्रौर ऐसे ग्राफीसर्ज जो कहते हैं कि मैंने दस्तखत किये, जैसे फाईनेनशल कमिशनर है, यह इन के मुताल्लिक ग्रभी ग्रौर क्या सोच रहे हैं । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं गवर्नमेंट से यह पूछना चाहता हूं कि ग्रगर गवर्नमेंट दास कमिशन की रिपोर्ट को ठीक मानती है तो जिस ग्रफसर ने या जिस ग्रादमी ने पुलिटीकल पुजीशन में ग्रगर कोई गुनाह किया है तो ग्राज तक उसके खिलाफ कोई ऐक्शन क्यों नहीं लिया गया ? काम्रेड राम किशन ने जो इस हाउस में सटेटमेंट दिया है इसमें यह बताया गया कि फलां का काम सैटिसफैक्टरी है फलां को इस बात पर छोड़ दिया जाये, फलां को ऐसे निकाल दिया जाये । मुझे इस बात की हैरानी है कि जब एक ग्रादमी को गुनाहगार ठहरा दिया गया तो उस पर ऐक्शन लेने से किसी को क्या एतराज हो सकता है । इस स्टेटमेंट में यह बात साफ लिखी है कि "formerly Home Secretary to Government Punjab in connection with land of Ram Garh Dhani" । मगर इस केस की छान बीन दो महीने के ग्रन्दर ही खत्म हो गई ग्रौर वह होम सैक्रेटरी ग्राज ग्रम्बाला डिविजन के कमिशनर बनाये हुए हैं । इस केस के लिए इतना इलैक्ट्रीकल सपीड से काम किया कि सारा केस ही दो महीनों के ग्रन्दर ग्रन्दर खत्म कर दिया । मीटिंग्ज भी चण्डीगढ़ की बजाये जींद में करनी शुरू कर दीं । मैं कहता हूं ग्रगर कोई गुनाह करता है, चाहे कोई भी हो, कसूरवार को हर हालत में सजा मिलनी चाहिये । एक दफा भगवत दयाल जी ने कहा था कि दास कमिशन ग्रार नो दास कमिशन । मगर दास ने जो फाइंडिंगज दीं उस ने कांग्रेस ग्रसेम्बली पार्टी ग्रौर चीफ मिनिस्टर के साथ जो उनका ताल्लुक जाहर किया है इस ने काम ग्रौर भी मुश्किल कर दिया है । इस बात को तमाम जनता जानती है कि कुरप्शन हुई है ग्रौर ग्राज कांग्रेस पार्टी में ऐसे लोग हैं जो उस वक्त भी लाखों रुपए बना रहे थे ग्राज भी वही चकरी चला रहे हैं । इस पार्टी में ज्यादतर वह लोग हैं जिन की

[कामरेड़ राम प्यारा]

पीठ पर कुरप्शन के दाग थे। इन में ज्यादा तर वह लोग हैं जिन्होंने कई बुराईयां कीं और कई लूट मारें कीं कइयों को परमिट्स और कोटे दिये गये और कई को और ढंग से खुश किया। मैं कहता हूं बेशक हम भी क्यों न हों अगर कोई भी बुरे काम करता है हम उसको एकरपोज करने को तैयार हैं। मुझे अफसोस से यह बात कहनी पड़ती है कि अकसरीयत के यह मानी नहीं हैं कि अगर कोई बात भी वह करती है, जायज या नाजायज उसे हर हालत में मान लिया जाये। आज ही मेरे एक सवाल के जवाब में इस हाउस में बताया गया कि सुरेन्द्र कैरों और गुरेन्द्र कैरों के खिलाफ केसिज वापस ले लिये गये हैं। मैं इस पर कुछ कहने की जरुरत नहीं समझता। इस सिलसिले में तो अभी इतना ही कहूंगा कि law will take its own course, अगर आप इस पर गौर नहीं करेंगे। मैं यहां पर उन लैजिस्लेटर्ज़ के नाम तक पढ़ सकता हूं जिन के खिलाफ क्रिमीनल कैसिज वापस लिये गये। ऐसे लोगों में कुछ फारमर मिनिस्टर थे और कुछ लैजिस्लेटर्ज़ थे जो इनकी इमदाद करने वाले थे। उन के खिलाफ इस लिये क्रिमीनल ऐक्शन नहीं लिया गया क्योंकि उनकी पीठ पर चीफ मिनिस्टर का हाथ था। इस लिये नहीं उन के खिलाफ ऐक्शन लिया गया कि उन्होंने बहुत से लोगों का इस लूट में हिस्सा डालकर पंजाब की सारी ऐडमिनिस्ट्रेशन को खराब कर दिया था या इस लिये उन के खिलाफ कोई ऐक्शन नहीं लिया गया कि उन्होंने छोटे छोटे अफसरों को डीमारेलाईज किया था। या इस लिये इन के खिलाफ कोई ऐक्शन नहीं लिया गया कि इनके खिलाफ एक गुंडा ऐलीमेंट पैदा कर दिया था या इस लिये ऐक्शन नहीं लिया कि जो भी बदमाश या नामी मफरूर होते थे वह फारमर मिनिस्टरों की कोठियों में मिलते थे। जब फारमर चीफ मिनिस्टर करनाल रैसट हाउस में होते थे तो डिप्टी कमिश्नर या ऐस. पी. कोई शकायत या मफरूर की बात करते और कहते जी यह फलां शख्स का वारंट है तो चीफ मिनिस्टर साहिब यही कहते कि जाने दो। मैं कहता हूं कि ऐसे संगीन जरायम की हालत में कोई ऐक्शन नहीं लिया जाता था। इस पार्टी में ऐसे मैम्बरान भी हैं जो उन के हाथ के इशारों पर नाचते थे। मैं कहता हूं कि वह चीफ मिनिस्टर अकेला गुनाहगार नहीं था बल्कि और भी इस पार्टी के मैम्बर गुनहगार हैं जो बाकायदा तौर पर ऐसे मामलों में शामिल होते थे। मुझे बड़ी हैरानी होती है जब मैं यह देखता हूं कि वही लेजिसलेटर्ज़ जो सरदार प्रताप सिंह के इर्द गिर्द घूमते रहते थे वही आज कामरेड राम किशन का सहारा बने हुए हैं। मैं पूछता हूं कि क्या उन की आदत अब बदल गई है, क्या अब वह लैजिस्लेटर्ज़ काबल और बेहतरीन हो गये हैं जो फिर उसी रतह से दन दना रहे हैं। मैं कहता हूं हमें फिर वही मुश्किल पेश आ रही है। कितनी सख्त से सख्त चिट्ठी लिखी जाये मगर वही अफसर बैठे होते हैं जो रिपोर्ट बना कर भेज देते हैं:

"It is not in public interest to disclose the contents" . . . . . "It is not in public interest to lay the report of the Officer on the Table of the House".

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ, ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਆਪਣੀ ਝੰਗੀ ਬੋਲੀ ਦੇ ਵਿਚ ਬੋਲੋ। (Now the hon. Member Comrade Ram Piara may please speak in his jhangi dialect)

**ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ** : ਬਹੁਤ ਅਛਾ ਜੀ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਰਤੂਤ ਨੰਗੀ ਹੋਂਦੀ ਹੈ (ਘੰਟੀ) ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਉਹ ਇਕ ਘੰਟਾ ਬੋਲ ਗਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਐਫੀਡੇਵਿਟ ਨਹੀਂ ਸੀ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਦੋ ਐਫੀਡੇਵਿਟਸ ਦਿਤੇ ਸੀ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਤੁਸੀਂ ਮੈਨੂੰ ਬਹੁਤਾ ਟਾਈਮ ਦਿਉ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਸ ਕੰਮ ਦੇ ਵਿਚ ਆਪਣੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਵੀ ਖਤਰੇ ਵਿਚ ਪਾ ਲਈ ਸੀ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਸਟੈਂਪ ਡਿਊਟੀ ਦੀ ਗਲ ਦਸਦਾ ਹਾਂ। ਉਸ ਵਕਤ ਦੇ ਰੈਵੇਨਿਊ ਮਨਿਸਟਰ ਨੇ ਸਾਬਕਾ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੀ ਖਾਹਿਸ਼ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਉਸ ਨੂੰ ਨਾ ਬਦਲਿਆ ਮਗਰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੇ ਲੜਕੇ ਦਾ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਸੀ ਠੀਕ ਹੁੰਦਾ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਉਸ ਨੇ ਆਪਣੀ ਮਰਜ਼ੀ ਨਾਲ ਹੀ ਉਸ ਨੂੰ ਬਦਲ ਦਿਤਾ ਹਾਲਾਂ ਕਿ ਉਹ ਚੀਜ਼ ਕੌਂਸਲ ਔਫ ਮਨਿਸਟਰਜ਼ ਨੇ ਕਰਨੀ ਸੀ। ਦੂਸਰੇ ਬੰਨੇ ਕਈ ਐਸੇ ਪੋਲੇਟੀਸ਼ਨਜ਼ ਸਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਦੇ ਇਸ਼ਾਰੇ ਤੇ ਗਲਤ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਔਰ ਕਈਆਂ ਨੂੰ ਇਸ਼ਾਰਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋਇਆ, ਵੈਸੇ ਹੀ ਉਸ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ ਕਰਨ ਲਈ ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਲੜਕਿਆਂ ਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਫਾਇਦੇ ਕੀਤੇ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਈ ਅਫਸਰ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 300 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨੇ ਤੋਂ ਬਾਰਾਂ ਬਾਰਾਂ ਸੌ ਰੁਪਏ ਮਹੀਨੇ ਤੇ ਪਹੁੰਚਾਇਆ ਗਿਆ ਔਰ ਕਈ ਬਾਰਾਂ ਸੌ ਦੇ ਬਾਰਾਂ ਸੌ ਤੇ ਹੀ ਰਹੇ। ਫੇਰ ਇਕ ਕੇਸ ਦੇ ਵਿਚ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ;

"You will be setting a bad precedent".

ਔਰ ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਲਿਖਿਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਤਨਖਾਹ ਵਾਪਸ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪੋਸਟਿੰਗ ਨੂੰ ਰੈਗੂਲਰਾਈਜ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ ਮੈਂ ਇਤਨਾ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਪਾਲੇਟੀਸ਼ਨ ਗੁਨਾਹਗਾਰ ਹੈ ਜਾਂ ਜਿਹੜਾ ਗੁਨਾਹਗਾਰ ਨਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਰਮਿਆਨ ਅਗਰ ਅਸੀਂ ਡਿਸਟਿੰਕਸ਼ਨ ਦੀ ਲਾਈਨ ਨਾ ਖਿਚਾਂਗੇ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਕੌਣ ਮਾੜਾ ਅਤੇ ਕੌਣ ਚੰਗਾ ਹੈ। ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਿਹੜੇ ਚੰਗੇ ਜਾਂ ਮਾੜੇ ਅਫਸਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਰਮਿਆਨ ਵੀ ਡਿਸਟਿੰਕਸ਼ਨ ਦੀ ਲਾਈਨ ਨਾ ਖਿਜੀ ਜ਼ਾਵੇ ਚੰਗੇ ਅਫਸਰ ਨੂੰ ਐਨਕਰੇਜ਼ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਔਰ ਮਾੜੇ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਨਾ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਟੇਟ ਦੀ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚੰਗੀ ਹੋ ਸਕੇਗੀ ? ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਇਕ ਡਿਪਟੀ ਸੁਪਰਡੰਟ ਦੀ ਗਲ ਦਸਦਾ ਹਾਂ। ਉਸ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਨੀਲਮ ਸਿਨਮੇ ਦੀ ਫਾਈਲ ਫਾਰਮਰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਨੇ ਅਨਆਫਿਸ਼ੀਅਲੀ ਮੰਗੀ ਮਗਰ ਉਸ ਡਿਪਟੀ ਸੁਪਰਡੰਟ ਨੇ ਉਸ ਦੇ ਉਤੇ ਲਿਖ ਦਿਤਾ ਕਿ Chief Minister wants the file unofficially ਜਦੋਂ ਫਾਈਲਾਂ ਦੀ ਇੰਸਪੈਕਸ਼ਨ ਹੋਣ ਲਗੀ ਤਾਂ ਉਹ ਸਫੇ ਜੁੜੇ ਹੋਏ ਸਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬੜੀ ਮੁਸ਼ਕਲ ਨਾਲ ਖੋਲ ਕੇ ਦੇਖਿਆ ਗਿਆ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਲਿਖੀ ਹੋਈ ਸੀ। ਉਸ ਡਿਪਟੀ ਸੁਪਰਡੰਟ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਨਾ ਸ਼ਾਬਾਸ਼ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ ਔਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਗਲਤ ਕੰਮ ਕੀਤੇ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਿਉਂ ਨਾ ਐਕਸ਼ਨ ਲਿਆ ਜਾਵੇ। ਅਗਰ ਫਾਈਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਟੈਂਪਰਿੰਗ ਨਾ ਹੁੰਦੀ, ਅਗਰ ਫਾਈਲਾਂ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਪੇਪਰ ਮਿਸਿੰਗ ਨਾ ਹੁੰਦੇ ਔਰ ਸਾਬਕਾ ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਖੁਦ ਫਾਈਲਾਂ ਕੰਟਰੋਲ ਨਾ ਕਰਦੇ ਹੁੰਦੇ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਦ ਗੁਨਾਹ ਇਸ ਤੋਂ ਕਈ ਗੁਣਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਾਬਤ ਹੁੰਦੇ। ਅਸੀਂ ਆਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਨਸਲਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਇਮੇਜ ਦੇਣਾ ਹੈ। ਮੈਮੋਰੀਅਲਿਸਟਾਂ ਨੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੁਰਪਟ ਸਾਬਤ ਕੀਤਾ ਅਜ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੁਰੱਪਟ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਅਗਰ ਫੇਰ ਮਨਿਸਟਰ ਬਣਾ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਅਗੇ ਆਉਣ ਵਾਲਆਂ ਨਸਲਾਂ ਲਈ ਕੀ ਇਮੇਜ ਛਡਾਂਗੇ।

[Mr. Speaker in the chair]

**Mr. Speaker :** Please try to wind up.

**Comrade Ram Piara :** Chaudhri Hardwari Lal has spoken for more than an hour.

**Mr. Speaker :** He is a mover of the motion and, therefore, has a different right.

**Comrade Ram Piara :** I may be given ten minutes more.

**Mr. Speaker :** Try to wind up within five or seven minutes.

**ਕਾਮਰੇਡ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ** : ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਨਸਲਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਇਮੇਜ ਦੇਣਾ ਹੈ ਔਰ ਉਹ ਉਸੇ ਹੀ ਸੂਰਤ ਦੇ ਵਿਚ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਡਿਸਟਿੰਕਸ਼ਨ ਦੀ ਲਾਈਨ ਡਰਾ ਕਰੀਏ। ਪਿੱਛੇ ਅਸੀਂ ਇਹ ਵੇਖਿਆ ਕਿ ਕੰਟਰੀ ਦੀ ਹਾਈਐਸਟ ਅਥਾਰੀਟੀ ਨੂੰ ਵੀ ਮਿਸਗਾਈਡ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੇ ਮਿਸਗਾਈਡ ਕੀਤਾ ਔਰ ਕਿਵੇਂ ਕੀਤਾ ਇਹ ਤੁਸੀਂ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ। ਦਿੱਲੀ ਤੋਂ ਨੀਲਮ ਸਿਨਮੇਂ ਲਈ ਰੀਪੋਰਟ ਮੰਗੀ ਗਈ। ਏਥੋਂ ਸੈਕਟਰੀ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਲਿਖਵਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ—

"A large number of representations were received".

ਇਤਨਾ ਝੂਠ, ਇਤਨਾ ਜ਼ੁਲਮ। ਜਦੋਂ ਦਾਸ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫਾਈਲਾਂ ਦੀ ਇੰਸਪੈਕਸ਼ਨ ਦਾ ਹੁਕਮ ਦਿੱਤਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਵਿੱਚੋਂ ਸਿਰਫ ਇਕ ਰਿਪਰੀਜ਼ੈਂਟੇਸ਼ਨ ਨਿਕਲਿਆ ਔਰ ਉਹ ਵੀ ਉਸ ਗੱਲ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਅਸੀਂ ਕੋਈ ਸਜ਼ਾ ਨਾ ਦਿਆਂਗੇ, ਪਕੜ ਨਾਂ ਕਰਾਂਗੇ, ਅਗਰ ਸਭ ਨੂੰ ਐਗਜ਼ਾਨਰੇਟ ਕਰਦੇ ਜਾਵਾਂਗੇ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਬੁਰਾਈ ਨੂੰ ਅਪਣਾਵਾਂਗੇ ਔਰ ਆਉਣ ਵਾਲੀਆਂ ਨਸਲਾਂ ਸਾਨੂੰ ਕਦੇ ਮੁਆਫ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੀਆਂ। ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵਾਇਦਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨਾਂ ਨੇ ਇਕ ਹੋਰ ਕਮੇਟੀ ਵੀ ਬਣਾਈ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਇਹ ਦੇਖੇਗੀ ਕਿ ਆਇਆ ਇਹ ਸੌਦੇ ਜਾਇਜ਼ ਹੋਏ ਸਨ ਜਾਂ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਹੋਏ ਸਨ। ਮਗਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਉਹ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਕਾਨਫੀਡੰਸ ਕਰੀਏਟ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ ਉਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਆਖਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਇਹ ਇਕ ਫਿਕਰਾ ਉਨਾਂ ਨੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ—

"Cases where the Chief Minister abused his influence and powers personally and/or by or through his colleagues or subordinates, to help his sons or relatives to acquire or dispose of properties . . . . . .".

ਤੋ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਢਾਣੀ ਲੈਂਡ ਡਿਸਪੋਜ਼ ਆਫ ਕਰਕੇ ਉਨਾਂ ਨੇ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਹਕ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਕੇ ਢਾਈ ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ। ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਰੁਪਿਆ ਰੀਕਵਰ ਕਰਕੇ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਦੇਣ ਜਿਨਾਂ ਦਾ ਕਾਨੂੰਨੀ ਹਕ ਬਣਦਾ ਸੀ। ਏਸੇ ਤਰਾਂ ਨੀਲਮ ਸਿਨਮੇ ਦੇ ਬਾਰੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਟਰਾਂਸਫਰ ਫਰਾਮ ਨਾਜ਼ਰ ਸਿੰਘ ਟੂ ਸੁਰਿੰਦਰ ਸਿੰਘ ਨਾਜਾਇਜ਼ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ 19 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਵਾਪਿਸ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਨਾ ਕਿ ਲੈਜਿਸਲੇਟਰ ਇਹ ਕਹਿਣ ਕਿ ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਮੁਆਫੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਗੌਰਮੈਂਟ ਨੂੰ ਉਨਾਂ ਨੇ ਜਿਹੜੀ ਪਰਾਪਰਟੀ ਦੇਣ ਦੀ ਆਫਰ ਕੀਤੀ ਹੈ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਉਸ ਤੇ ਗ਼ੌਰ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ।

